## हरियाणा हिन्दी ग्रन्थ अकादमी के आयुर्विज्ञान सम्बन्धी अन्य प्रकाशन

| | | |
|---|---|---|
| मधुमेह-दीपिका | डॉ० हरिवैष्णव | 5 00 |
| पाठशाला के बच्चो के लिए पोषाहार के पाठ | आई० सी० एम० आर० | 3 00 |
| माता तथा शिशु का पोषण | पी० एम० वेंकटचलम<br>एल० एम० रेबैलो | 5 00 |
| सस्ते सतुलित आहारो एव पाठशाला के मध्याह्न-भोजन कार्यक्रमो के लिए व्यजन-सूचियाँ | स्वर्ण पसरीचा | 2.00 |

# भारतीय खाद्यान्नों के पौष्टिक मान

[Nutritive Values of Indian Foods]

लेखक

सी० गोपालन

बी० वी० राम शास्त्री

एस० सी० बालसुब्रह्मण्यम

अनुवादक

स्नेह तिवारी

हरियाणा हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

यह पुस्तक राष्ट्रीय पोषण संस्थान, भारतीय आयुर्विज्ञान परिषद्, हैदराबाद द्वारा प्रकाशित सी० गोपालन, बी० वी० राम शास्त्री तथा एस० सी० बालसुब्रह्मण्यम कृत 'न्यूट्रीटिव वैल्यू ऑफ इण्डियन फूड्स' का हिन्दी अनुवाद है। इसे भारत सरकार के शिक्षा तथा समाज कल्याण मन्त्रालय की प्रादेशिक भाषाओं में विश्वविद्यालय स्तरीय ग्रन्थ निर्माण योजना के अन्तर्गत हरियाणा हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, चण्डीगढ़ के तत्त्वावधान में प्रकाशित किया गया।

प्रथम संस्करण : 1974
मुद्रित प्रतियां 1100
मूल्य अठारह रुपये (Rs. 18 00)

मुद्रक पैराडाइज प्रिंटर्स, इंडस्ट्रियल एरिया, चण्डीगढ़

# प्रस्तावना

शरीर मे यथोचित् ऊर्जा, वांछित कार्य-शक्ति, उत्साह और उल्लास बनाए रखने के लिए सन्तुलित आहार की आवश्यकता है। उपलब्ध खाद्य-पदार्थों के उचित चयन तथा आहारो के पौष्टिक मानों के निर्धारण द्वारा आहार निश्चित किया जा सकता है।

पिछले कुछेक वर्षो मे हुए पोषाहार सम्बन्धी अनुसंधानों से पोषक तत्त्वों की उपयोगिताओं के बारे मे विशेष जानकारी प्राप्त हुई। प्रोटीन, कार्बोहाइड्रेट, वसा, विटामिन और खनिज पदार्थ किस मात्रा और परिमाण में व्यक्ति-विशेष के लिए आवश्यक हैं, इसका ज्ञान हमें पोषण-विज्ञान से होता है। पोषण-विज्ञान से हमें यह पता चलता है कि, *'जो मिल जाए और जितना मिल जाए खा लिया जाए'*, का सिद्धान्त निराधार है।

पोषण सम्बन्धी प्राथमिक जानकारी अंग्रेजी भाषा की अनेक पुस्तकों मे मिल जाती है, किन्तु इन पुस्तकों मे संकलित पोषाहार सम्बन्धी तथ्य और ब्यौरे पाश्चात्य भोजन-प्रणाली पर आधारित है। राष्ट्रीय पोषण संस्थान, हैदराबाद, के तत्त्वावधान मे भारतवासियों की पोषक मांगों के दृष्टिगत, भारतीय आहारो पर अनुसंधान कार्य किया गया है। प्रस्तुत पुस्तक इस संस्थान द्वारा प्रकाशित अंग्रेजी पुस्तक 'न्यूट्रीटिव वैल्यू ऑफ इण्डियन फूड्स' का हिन्दी अनुवाद है। पुस्तक की पाण्डुलिपि 'वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग' द्वारा तैयार करवाई गई है। इस का सम्पादन व सज्जासंयोजन अकादमी के प्रकाशन अनुभाग ने किया है।

यह पुस्तक पोषण-विज्ञान, गृह-विज्ञान तथा चिकित्सा विज्ञान के विद्यार्थियों के अतिरिक्त सामान्य पाठकों के लिए भी लाभकारी सिद्ध होगी।

माडू सिंह मलिक

शिक्षा मंत्री, हरियाणा,
एवं अध्यक्ष,
हरियाणा हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

[signature]

निदेशक,
हरियाणा हिन्दी ग्रन्थ अकादमी

# भूमिका

इस पुस्तिका मे मानव-पोषण के कतिपय मौलिक पहलुओं की संक्षिप्त रूप-रेखा प्रस्तुत की गई है। आम तौर पर प्रयोग मे आने वाले भारतीय खाद्यपदार्थो के पौष्टिक मानो का विस्तृत विवरण भी इसमें दिया गया है। सन्तुलित आहार के आवश्यकतानुसार व्यवस्थापन मे यह पुस्तक वैयक्तिक एव संस्थागत रूप से उपयोगी सिद्ध होगी। इसमे दी गई जानकारी मौजूद आहारो के पौष्टिक मानो के निर्धारण मे तथा उपलब्ध खाद्य पदार्थों के उचित चयन द्वारा आहार-अपूर्णता को सुधारने मे लाभप्रद सिद्ध होगी।

यह प्रकाशन उन सयोजकों तथा प्रशासकों के लिए भी उपयोगी सिद्ध होगा जो कृषि-उत्पादन की अथवा सपूरक-खाद्यो की योजनाओं से सम्बद्ध प्राथमिकताओं पर प्रामाणिक निर्णय करना चाहते हो।

भारतीय खाद्यो के पौष्टिक मान पर जानकारी, सन् 1937 मे डॉ० डब्ल्यू० आर० ऐक्रायड द्वारा पहली बार प्रकाशित हुई। तब से इस हैल्थ 'बुलेटिन न० 23' नामक पुस्तक के अनेक सशोधन हुए, और जन-स्वास्थ्य-कर्ताओं, डाक्टरो, बाल-रोग विशेषज्ञो, गृह-वैज्ञानिको तथा साधारण जनसमूहो की जरूरतो को यह लगातार पूरा करती रही। परन्तु पोषण सबधी विभिन्न पहलुओं के विषयो मे बढते हुए ज्ञान के कारण उपयुक्त समझा गया कि इस प्रकाशन को सम्पूर्ण रूप से पुन लिखा जाय।

अभी तक, हम लोगो की पोषणिक आवश्यकताएँ मुख्यत अन्य देशो में किए गए अनुसन्धान कार्यों के आधार पर तैयार की जाती रही हैं। परन्तु पिछले कुछ वर्षों में अपने केन्द्रों मे भी कई अनुसन्धान-कार्य प्रारम्भ किए गए है। ये शोध कार्य ठेठ भारतीय आहारो से सम्बद्ध हैं और भारतीय जनता की पोषक मांगो की संगणना मे एक सुदृढ नीव का काम करते है। इसमे से कुछ आकडो के आधार पर, सन् 1958 मे भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसन्धान परिषद् की पोषण सलाहकार-समिति ने कैलोरी व प्रोटीन मागो मे परिशोधन किया। इससे भी बाद के शोध-कार्य को ध्यान मे रखते हुए, पोषण-सलाहकार समिति ने सन् 1969 मे, कई अन्य पोषक-मांगो के विषय मे सिफारिशे की और जनता के विभिन्न वर्गों के यथारूप सतुलित आहारो को क्रमबद्ध कर दिया गया।

प्रस्तुत आंकडे अधिकाशत भारत मे किए गए शोध कार्यों पर आधारित हैं, और विशेषत उस शोध कार्य पर, जो राष्ट्रीय पोषण-सस्थान हैदराबाद, ने किया है।

सामान्य रूप से प्रयोग में आने वाले प्राय सभी भारतीय खाद्यपदार्थों के पोषक अंशों के आंकड़े इस पुस्तक में संकलित किए गए हैं। वैज्ञानिकों, क्षेत्रीय कार्यकर्ताओं तथा अन्य साधनों से प्राप्त मूल्यवान सुझाव भी इसमें समाविष्ट हैं। भारतीय भाषाओं में बोले जाने वाले विविध खाद्यपदार्थों की नाम-सूची अन्त में दी गई है, जिससे सदर्भ ढूंढने में आसानी होगी।

आशा है कि यह पुस्तक पोषण में दिलचस्पी रखने वाले सभी लोगों के लिए उपयोगी सिद्ध होगी।

सी० गोपालन
बी० वी० राम शास्त्री
एस० सी० बालसुब्रह्मण्यम

## विषय-सूची

# भारतीय खाद्यान्नों के पौष्टिक मान

## विषय-प्रवेश

हम जो भोजन करते हैं उसका शरीर मे पाचन हो जाता है और वह ऊतकों के विकास तथा रख-रखाव मे प्रयुक्त होता है। भोजन के बिना जीवन नही चल सकता। इसीलिए, प्रत्येक जीवधारी अपनी भोजन आवश्यकताओ की प्राप्ति के निमित्त अतिमात्र प्रयत्न करता है। वनस्पति वर्ग तो मिट्टी, पानी और हवा की कार्बनडाइऑक्साइड से लिए हुए साधारण रसायनो से अपने लिए यथेष्ट भोजन का निर्माण कर लेता है। परन्तु, इसके प्रतिकूल, उच्चतर प्राणि वर्ग मे साधारण रसायनो से अपने भोजन निर्माण करने की क्षमता नही होती। इसीलिए वे वनस्पति-जगत् व अन्य पशुओ पर निर्भर रहकर अपना भोजन प्राप्त करते हैं।

पशुजगत् अपनी भोजन-आवश्यकताओ की पूर्ति मुख्यत प्राकृतिक वरण के सिद्धान्त के अनुरूप करता है। अर्थात् वह उन पौधो और पशुओ का चयन करता है जो विकासवादी सिद्धान्तो के अनुसार जीवित रहने के योग्य नही होते। परन्तु मानव को अपनी आहार-पूर्ति के लिए अनेक खाद्यपदार्थ उपलब्ध होते हैं जिनमे से वह इच्छानुसार चुनाव कर सकता है। चूंकि सारे ही खाद्यपदार्थ एकसे पोषक मान के नही होते, अत मानव-स्वास्थ्य उन खाद्यद्रव्यो की सरचना तथा उनकी मात्रा पर निर्भर रहता है जिन्हें वह अपनी क्षुधातृप्ति के लिए चुनता है।

ससार के विभिन्न क्षेत्रो मे लोगो की भोजन-सम्बन्धी आदतें तद्देशीय खाद्य-द्रव्य-उपलभ्यता पर आधारित होती हैं। और कदाचित् बहुत कुछ "जाच और भूल सुधार" के पश्चात् ही अच्छा स्वास्थ्य कायम रखने के लिए भोजन-सम्बन्धी नियमो का विकास होता है। प्राय. समझा जाता है कि उपयुक्त भोजन वही है जिससे भूख की निवृत्ति हो जाय। परन्तु आधुनिक ज्ञान इस सामान्य विश्वास के साथ, कि क्षुधाशान्ति ही यथेष्ट भोजन-चयन की कसौटी है, मेल नही खाता। स्वास्थ्यमय और ओजस्वी जीवन बिताने के लिए हमें ऐसी आहार योजनाए बनानी चाहिए जिनमे वैज्ञानिक तथ्यो और पोषण-विज्ञान से सम्बद्ध प्रेक्षणों का सपूर्ण ज्ञान निहित हो।

अनुवर्ती पृष्ठों में यथेष्ट आहार-योजनाओं का नियमन करने वाले साधारण सिद्धान्तों और विचारों की एक संक्षिप्त रूपरेखा प्रस्तुत की गई है। 'भोजन सम्बन्धी नियम' अनुभाग में खाद्यपदार्थों में उपस्थित विभिन्न पोषणज घटकों के महत्त्व पर जानकारी दी गई है। इससे अगले अनुभाग में, पोषण-विशेषज्ञों द्वारा संस्तुत, विभिन्न पोषकों की मात्रात्मक आवश्यकताओं का विशद विवेचन किया गया है और विभिन्न आयु तथा लिंग वर्गों के लोगों की पोषणज आवश्यकताओं की पूर्ति करने वाले प्रारूपिक सन्तुलित आहार प्रस्तुत किए गए हैं। प्रचलित भारतीय आहार कुछ आवश्यक पोषकों में हीन माने जाते हैं। इसलिए मौजूदा आहारावली में पौष्टिक मानों के सुधार के लिए सुझाव भी दिए गए हैं।

इसके बाद, जनता के विभिन्न वर्गों में व्याप्त कुपोषण के कुप्रभाव संक्षेपतः वर्णन किए गए हैं। गर्भवती व स्तन्यदा स्त्रियां और छोटे बच्चे भी कुपोषण से अधिकतर पीडित रहते हैं। इस बात के ऊपर विशेष बल दिया गया है, और जनता के इन वर्गों की पोषण सम्बन्धी देख-रेख में ध्यान देने योग्य व्यावहारिक सुझाव दिए गए हैं।

पाठ्य-भाग के बाद दी हुई सारणियों में भारतीय खाद्यों के संघटन के बारे में जितनी जानकारी उपलब्ध हो सकी दी गई है। और अन्त में, परिशिष्ट के रूप में, भारतीय भाषाओं में बोले जाने वाले साधारण खाद्य पदार्थों के नाम दिए गए हैं।

## आहार सम्बन्धी नियम

खाद्य-पदार्थ, मोटे रूप से इस प्रकार वर्गीकृत किए जा सकते हैं

अन्न
दालें
गिरीदार फल
तिलहन
शाक-सब्जियाँ
फल
दुग्ध
दुग्ध उत्पादन
मांस भोजन

इन खाद्य-पदार्थों में कुछ ऐसे द्रव्य होते हैं जिन्हें हम पोषक तत्त्व कहते हैं। यही पोषण-तत्त्व भिन्न-भिन्न शारीरिक क्रियाओं का संचालन करते हैं, और इसी लिये जीवित प्राणी को प्रतिदिन भोजन की आवश्यकता पड़ती है। इन पोषक-तत्त्वों में प्रोटीन, वसा, कार्बोहाइड्रेट, विटामिन और खनिज लवण इत्यादि होते हैं। ये प्रायः सभी भोजनों में विभिन्न अनुपातों में पाये जाते हैं। पोषक तत्त्वों के न्यूनाधिक्य के सापेक्षिक आधार पर खाद्य पदार्थों का वर्गीकरण किया जाता है कि अमुक पदार्थ में प्रोटीन की मात्रा अधिक है और अमुक में कार्बोहाइड्रेट की। तेल, घी, इत्यादि प्रायः वसा की आवश्यकता की पूर्ति करते हैं, जबकि चीनी केवल कार्बोहाइड्रेट का मूल साधन होती है।

प्रोटीन, वसा और कार्बोहाइड्रेट मुख्य तत्त्व के नाम से भी पुकारे जाते हैं। इनका शरीर में ऑक्सीकरण होता रहता है जिससे जीवन की विभिन्न क्रियाओं के संचालन के लिए हमें शक्ति मिलती है। शरीर के लिए एक और आवश्यक तत्त्व 'जल' को भी सम्मिलित करके ये 'मुख्य तत्त्व' ही हमारे भोजन का एक मुख्य अंग बन जाते हैं।

विटामिन और खनिज लवण हमें शक्ति नहीं देते, परन्तु फिर भी वे शरीर में हो रहे बहुत से आवश्यक चयापचयी प्रक्रमों के नियमन में एक महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करते हैं। शारीरिक संरचना में, जैसे हड्डी और दांत के निर्माण में, कुछ खनिज पदार्थ भी महत्त्वपूर्ण घटकों के रूप में योगदान देते हैं।

मनुष्यों को शारीरिक जीवनी-क्रियाओं के परिचालन में तथा उनकी समृद्धि में मुख्य तत्त्वों की तथा विटामिन और खनिज पदार्थों की पर्याप्त मात्रा में

आवश्यकता होती है। पूर्णतया सन्तुलित आहार मे ये समस्त घटक सही-सही अनुपात मे और यथेष्ट मात्रा मे होने चाहिए। इसीलिए विभिन्न समुदायो के लिए आहार शृंखलाएं बनाते समय इस बात का विशेष ध्यान रखना चाहिए कि उनमे पोषक आहार सन्तुलित और यथेष्ट रूप मे हो। इस प्रकार का भोजन अपेक्षित शक्ति पैदा करने मे और आवश्यक पोषक तत्वो के सम्भरण मे समर्थ होना चाहिए, जिससे जीवनी प्रक्रियाएं समुचित रूप से चलती रहे।

अनेक देशो मे मनुष्यो पर तथा प्रयोगशाला के पशुओ पर की गई व्यापक शोध ने यह बता दिया है कि हम सन्तुलित तथा यथेष्ट आहार किस आधार पर बना सकते है। एक अच्छे पुष्टिकर भोजन मे प्रत्येक पोषक-तत्व कितनी मात्रा मे होना चाहिए और साधारण खाद्यान्नो मे प्रत्येक पोषक तत्व किस-किस परिमाण मे पाया जाता है, इन सबका पता कर लिया गया है। उपर्युक्त ज्ञान हो जाने पर अब यह जानना आसान हो गया है कि रोजमर्रा के काम मे आने वाले भोजन किस हद तक पर्याप्त है और किस हद तक अपर्याप्त। यह अनुमान लगाना भी अब सम्भव हो गया है कि किसी निर्दिष्ट जन-समुदाय का आहार किसी अपेक्षित स्तर तक लाने मे किन किन खाद्यान्नो की आवश्यकता पड़ेगी।

आहार शृंखलाओ के बनाने से पहले यह अभीष्ट होगा कि हम सक्षेपत इन विभिन्न पोषक-तत्वो की विवेचना कर ले और यह देख लें कि वे हमारे शारीरिक अवयवो पर क्या-क्या प्रभाव डालते है।

## प्रोटीन

प्रोटीन शारीरिक कोशिकाओ के मुख्य पदार्थ होते हैं। वे मासपेशियो, अन्य ऊतको तथा रुधिर जैसी जीवनप्रद द्रव वस्तु के आवश्यक अग है। शरीर-रचना मे प्रोटीन ईंट गारे का काम करते है और ऊतको की तोड-फोड की मरम्मत करते है। टूट फूट तो जीवन प्रक्रिया की एक सनातन विशिष्टता है और इसी कारण वे भोजन जिनमे प्रोटीन की अधिकता हो, बहुधा 'शरीर-निर्माता भोजन' कहलाते है। जीवनोपयोगी प्रक्रियाओ से सम्बन्धित कई अन्य पदार्थ भी स्वभावत प्रोटीन ही होते है, यथा इन्जाइम जो भोजन पचाने मे सहायक होते हैं और प्रतिपिण्ड जो सक्रमण से शरीर की रक्षा करते है। अत प्रोटीन सबसे अधिक महत्त्व के पोषक-तत्व है और आहार मे प्रोटीन की पर्याप्त मात्रा ही उस आहार की यथेष्टता तथा उसकी विशेषता का प्रधान मापदण्ड है। शरीर मे ऊर्जा देने के लिए प्रोटीन का भी ऑक्सीकरण होता है परन्तु प्रोटीन का इस प्रकार का उपयोग महगा और हानिकर है। अधिक अच्छा तो यह होगा कि शरीर की अधिकाश कैलॉरी-आवश्यकता की पूर्ति कार्बोहाइड्रेट और चिकनाई द्वारा की जाय ताकि प्रोटीन जीवन की अन्य आवश्यक क्रियाओ को चलाने के लिए बचाए जा सकें।

अधिकतम खाद्य पदार्थों मे प्रोटीन होते हैं, परन्तु मात्रा भिन्न–भिन्न होती है। मास, मछली और अण्डा जैसे पशुजन्य भोजनो मे प्रोटीन प्रचुर मात्रा मे मिलते हैं। दूध को भी हम प्रोटीन-प्रधान भोजन मान सकते है, यदि दूध मे पानी के अश पर ध्यान न दिया जाए। वानस्पतिक भोजनो मे दालें और गिरीवाले फल प्रोटीन के सर्वोत्तम स्रोत हैं और कई बार तो इनमें प्राटीन की मात्रा मास-भोजनो मे विद्यमान प्रोटीन की मात्रा से भी अधिक पाई जाती है। इस सम्बन्ध मे सोयाबीन एक बेजोड पदार्थ है। सोयाबीन मे प्रोटीन की मात्रा चालीस प्रतिशत से भी अधिक है। साधारण अन्न, जैसे गेहू और चावल, सापेक्षतया प्रोटीन के घटिया प्राप्ति-स्थान है। तो भी इन अन्नो की मात्रा का विचार करते हुए जो साधारणतया प्रतिदिन खपत मे आती है, हम कह सकते है कि मनुष्य को दैनिक प्रोटीन-प्राप्ति मे इन अनाजो का योगदान भी बहुत अधिक है। चावल में गेहू की अपेक्षा कम प्रोटीन होता है परन्तु चावल का प्रोटीन बढिया किस्म का होता है। अनाजो के ऊपरी पर्त भीतरी मण्डमय गिरी की अपेक्षा अधिक प्रोटीन-गर्भित होते है और इसी कारण जब गेहू या चावल बहुत अधिक पीस दिया जाता है तो उसके प्रोटीन और विटामिन तथा खनिज लवण जैसे अन्य पोषक-तत्त्व कुछ मात्रा मे नष्ट हो जाते है। पत्ती तथा जड वाली सब्जिया और फल प्रोटीन के बहुत ही घटिया प्राप्ति-स्रोत हैं।

खली जो तिलहन में से तेल निकालने के बाद रह जाती है, प्रोटीन-प्राप्ति का एक बहुत ही सुन्दर माध्यम है। यह खली अभी तक जानवरों का भोजन मानी जाती थी अथवा खाद के काम आती थी। अब गत वर्षों मे भोजन ससाधन विधि मे सशोधन किये जाने के कारण यही खली मनुष्यो के भोजन-पदार्थ के रूप मे उपलब्ध होने लगी है।

### प्रोटीनो का जैविक मान

किसी भोजनका प्रोटीन-मान निश्चित करने के लिए उस भोजन की प्रोटीन मात्रा देखने के अतिरिक्त हमे यह भी निर्धारित करना होता है कि उस भोजन मे जो प्रोटीन है उनके पोषक गुण क्या-क्या है। भिन्न-भिन्न भोजनो में विद्यमान प्रोटीन भिन्न भिन्न पोषण-उपयोगिता रखते है क्योंकि प्रोटीन मे उपस्थित ऐमिनो, एसिडो या अम्लो के सघटन मे भिन्नता पाई जाती है। ऊतक प्रोटीन के निर्माण तथा प्रतिस्थापन मे ऐमिनो-एसिड ईंटो का काम करते हैं। इसलिए जितना ही प्रोटीन स्थित ऐमिनो-एसिड ऊतकों के प्रोटीन से मिलता-जुलता होगा उतनी ही अधिक उसकी उपयोगिता मानी जाएगी।

दैनिक आहार के प्राटीन मे साधारणतया बीस के करीब ऐमिनो-एसिड पाये जाते हैं। इनमे से कुछ ऐमिनो-एसिडो की मागो को शरीर स्वय ही ऐमिनो एसिडो मे से परस्पर अन्त. परिवर्तन द्वारा और कुछ अप्रोटीन स्रोतों से प्राप्त कर

सकता है। इतना ज्ञान पर भी शरीर दस ऐमिनो अम्लों का संश्लेषण नहीं कर सकता है, और इनका सम्भरण आहार द्वारा ही सम्भव है। यही कारण है कि ये ऐमिनो-एसिड 'आवश्यक ऐमिनो एसिड' कहलाते हैं। किसी प्रोटीन की उपयोगिता का निर्णय मुख्यत इसी आधार पर किया जाता है कि उसमें 'आवश्यक ऐमिनो-एसिड' की उपस्थिति कितनी है। खाद्य प्रोटीनों में सम्पूर्ण अण्डे के और माँ के दूध के प्रोटीन सबसे अच्छे समझे जाते हैं और इन आहारों में उपस्थित 'आवश्यक ऐमिनो एसिड' का विन्यास 'मानक' समझा जाता है। अन्य भोजनों में विद्यमान 'आवश्यक-ऐमिनो-एसिड' की मात्रा की तुलना इस निर्णीत मानक के साथ ही की जाती है।

दूध, मांस, मछली इत्यादि जन्तु-जन्य आहारों के प्रोटीन आवश्यक ऐमिनो-एसिड वितरण के हिसाब से सामान्यतया अण्डे के प्रोटीन से बहुत कुछ मिलते जुलते हैं। इसीलिए इस प्रकार के आहार उत्तम प्रकार के प्रोटीन वाले माने जाते हैं। वानस्पतिक आहारों के प्रोटीन अपनी ऐमिनो-एसिड रचना में इतने सुसन्तुलित नहीं होते। उदाहरण के लिए अण्डे के प्रोटीन की अपेक्षा अनाजों के प्रोटीन *लाइसीन नामक एमिनो-अम्ल की दृष्टि से घटिया होते हैं और दालों के प्रोटीन* लाइसीन की दृष्टि से अच्छे होते हुए भी मिथियोन की दृष्टि से घटिया पाये जाते हैं। अतः पृथक् रूप से इस प्रकार के प्रोटीन अपूर्ण प्रोटीन होते हैं। तो भी किसी भी वनस्पति भोजन विशेष की ऐमिनो-एसिड अपर्याप्तता हटाई जा सकती है यदि हम समझदारी से उसको दूसरे वनस्पति-भोजनों के साथ इस प्रकार मिलाएं कि आवश्यक ऐमिनो एसिडों का वांछित संघटन एक मिश्रण के रूप में हमें प्राप्त हो सके। इस विधि से अनाजों और दालों के प्रोटीन प्रभाव में एक दूसरे के परस्पर पूरक होते हैं और एक प्रकार के खाद्यान्नों की ऐमिनो एसिड अपूर्णता दूसरे प्रकार के खाद्यान्नों में उपस्थित ऐमिनो एसिड की अधिकता से पूरी कर ली जाती है, यदि दोनों प्रकार के आहार साथ-साथ ही खाए जायें।

किसी खाद्य-पदार्थ का प्रोटीन मान निर्धारित करने में हमें एक और कारक को ध्यान में रखना होता है और वह उस खाद्य द्रव्य की प्रोटीन पचनीयता है। सामान्य रूप से जन्तु-जन्य भोजनों के प्रोटीन कच्चे वनस्पति भोजनों (विशेषकर दालों) के प्रोटीनों की अपेक्षा शीघ्र पचनशील होते हैं। कई भोजनों की पचनीयता उनको पका लेने से बढ़ जाती है।

इस प्रकार किसी प्रोटीन का पोषण मान उसके आवश्यक ऐमिनो एसिडों की रचना तथा उसकी पचनीयता पर निर्भर है। प्रोटीन का पूरा-पूरा मान प्रयोगशाला के प्राणियों (जैसे चूहा) पर परीक्षण करके निम्न रूप से निर्धारित किया जा सकता है

(क) *कम आयु के प्राणियों को प्रोटीन खिलाकर यह देखते हैं कि प्रति* यूनिट भार प्रोटीन खाने से उन प्राणियों के वजन में कितने

वजन की बढ़ोतरी हुई। इस प्रकार प्राप्त मान को 'प्रोटीन-क्षमता-अनुमान कहते है।

(ख) प्रौढ प्राणियो के आहार-स्थित नाइट्रोजन की मात्रा और उनके मल-मूत्र द्वारा उत्सर्जित नाइट्रोजन की मात्रा को मापते है और प्राणी द्वारा अवधारित नाइट्रोजन कितना प्रतिशत है यह निकालते हैं। इस विधि द्वारा प्राप्त मान को प्रोटीन का 'जैविक मान' कहते हैं।

कुछ भोज्य प्रोटीनो के 'प्रोटीन-क्षमता-अनुपातो' और 'जैविक मानों' के सख्यात्मक आकडे तालिका 1 मे दिए गए हैं :

तालिका 1

कुछ खाद्य-पदार्थों के प्रोटीनो का पोषण-मान

| खाद्य-पदार्थ | जैविक मान | प्रोटीन-क्षमता-अनुपात |
|---|---|---|
| चावल | 68 | 2.2 |
| गेहू | 65 | 1.5 |
| मक्का | 59 | 1.2 |
| चना | 68 | 1 7 |
| अरहर | 57 | 1.5 |
| मूगफली | 55 | 1.7 |
| तिल | 62 | 1.8 |
| अण्डा | 94 | 3.9 |
| दुग्ध | 84 | 3.1 |
| मास | 74 | 2.3 |
| मछली | 76 | 3 5 |

ऊपर दी हुई तालिका मे स्पष्ट है कि जान्तव प्रोटीनो का जैविक मान वनस्पति-जन्य प्रोटीनो के जैविक-मान से अधिक होता है। इसका अर्थ यह हुआ कि प्रोटीन के एकमात्र साधन की दृष्टि से वानस्पतिक भोजनो की अपेक्षा मास, मछली, अण्डे इत्यादि जान्तव भोजन अधिक अच्छे होते हैं। परन्तु सामान्य रूप से प्रत्येक आहार भोज्य पदार्थों का सम्मिश्रण होता है। यह आवश्यक नही है कि किन्ही दो प्रोटीनो के मिश्रण का पोषणिक मान केवल उनके पृथक् मानो का समान्तर माध्य ही हो। वह तो कुछ और अधिक ही ऊँचा होता है। इसका कारण यह है कि प्रोटीनो के ऐमीनो-अम्लीय घटक परस्पर सम्पूरक प्रभाव भी रखते है। इस प्रकार भोजनो का प्रोटीन-मान, चाहे वे केवल वनस्पति-जन्य ही हो, समुचित सयोजनो मे बढ़ाया जा सकता है। वस्तुतः यह सिद्ध हो चुका है

कि खाद्यान्नों का प्रोटीन-मान दालों और पत्तीदार सब्जियों के योग से उन्नत किया जा सकता है।

आधुनिक धारणा के अनुसार एक वयस्क की दैनिक प्रोटीन आवश्यकताओं की पूर्ति पर्याप्त रूप से हो सकती है यदि उसके दैनिक आहार में उसके शारीरिक भार के आधार पर एक ग्राम प्रति किलोग्राम प्रोटीन सम्मिलित हो। बढ़ते हुए बच्चे को वयस्कों की अपेक्षा उपरोक्त अनुपात से अधिक प्रोटीन की आवश्यकता पड़ेगी क्योंकि उनके विकासकाल में नूतन ऊतकों की नींव डाली जा रही है। ये ऊतक बहुत ऐसे तत्त्वों से बनते हैं जिन्हें प्रोटीन में पाया जाता है। उसी प्रकार स्त्रियों की प्रोटीन-आवश्यकताएं भी गर्भावस्था तथा स्तन्य काल में अन्य समयों की अपेक्षा अधिक होती है।

व्यावहारिक पोषण कार्य के लिए प्रदर्शिका के रूप में प्रोटीन की निर्धारित मात्राएँ तालिका-2 में दी गई हैं। वर्धमान बच्चा और गर्भवती तथा दूध पिलाने वाली स्त्रियों के लिए प्रोटीन आवश्यकताएँ सापेक्षिक रूप से अधिक होती है, और इसलिए वाञ्छनीय है कि ऐसे वर्गों के आहार में ऊँचे पौष्टिक मान के जन्तुजन्य भोज्य पदार्थ सम्मिलित किए जाए।

वर्धमान बच्चा के लिए प्रोटीन का सर्वश्रेष्ठ साधन दूध है। मलाई उतारा हुआ दूध उत्तम प्रकार के प्रोटीन की दृष्टि से सम्पूर्ण दूध के समान ही है और बढ़िया किस्म की छाछ भी प्रोटीन का एक उपयोगी स्रोत है। भारत में सस्ती और सुसन्तुलित आहार-योजनाएं बनाते समय बहुधा ऐसा होता है कि आर्थिक स्थितियों के कारण दूध या अन्य जान्तव-भोज्य पदार्थों को इनमें पर्याप्त मात्रा में सम्मिलित नहीं किया जाता। जैसा पहले कहा जा चुका है खाद्यान्नों और दालों जैसे वानस्पतिक भोजनों का विवेकपूर्ण सम्मिश्रण सस्ता पड़ सकता है और साथ ही साथ यह सम्मिश्रण ऐमिनो अम्ल विन्यास की दृष्टि से भी महंगे जन्तु-जन्य भोजनों के समतुल्य हो सकता है।

## चिकनाइयाँ

प्रोटीन की भांति आहार में चिकनाई भी एक आवश्यक उपादान है और शरीर के लिए कई प्रकार से लाभप्रद है मक्खन और घी जैसी पशु जन्य चिकनाइयों में विटामिन 'A' होता है, परन्तु भोजन पकाने की क्रिया में यह विभिन्न मात्राओं में नष्ट हो जाता है। हाइड्रोजनीकृत तेल(वनस्पति-घी) जिनका प्रचार आजकल भारत में पाक विधि माध्यम के रूप में हो रहा है, सामान्यत. विटामिन हीन होते है। परन्तु सरकारी नियमों के अनुसार बाजार में बिकने वाले वनस्पति-घृत में प्रति औंस विटामिन 'A' के 700 अन्तर्राष्ट्रीय यूनिट होने चाहिएँ, और इसके अतिरिक्त, अधिकांश निर्माता प्रति औंस वनस्पति घी में विटामिन 'D' के 50 अन्तर्राष्ट्रीय यूनिट भी मिलाते हैं।

चिकनाई ऊर्जा का एक सशक्त स्रोत है और यह प्रति यूनिट भार प्रोटीन अथवा कार्बोहाइड्रेट द्वारा दी गई ऊर्जा से दुगने से अधिक ऊर्जा प्रदान करती है। कुछ चिकनाइयाँ विशेष रूप से वनस्पति तेल शरीर को आवश्यक वसीय अम्ल देते हैं, जैसे लिनोलेलिक लिनोलेनिक और ऐरेकिडोनिक अम्ल आदि। विटामिनों की भाँति 'आवश्यक वसीय-अम्ल' भी कई चयापचयी शारीरिक प्रतिक्रियाओं में अपनी-अपनी भूमिका अदा करते हैं। आहार में 'आवश्क वसीय अम्ल' की अपूर्णता त्वचा की बीमारी पैदा करती है जिसे फ्रिनोडरमा या त्वक्रूक्षता या टोड-त्वचा कहते हैं। इस रोग में त्वचा रूक्ष हो जाती है और शरीर के कुछ भागों, विशेषत जंघाओं, नितम्बों, भुजाओं और धड़ में सामान्य आलपिन के सिर के समान मोटी और कठोर पिटिकाएं निकल आती हैं।

सामान्य आहार का वसा-भाग मुख्यत शुद्ध चिकनाइयों तथा तेलों का होता है जिन्हें हम प्रयोग में लाते हैं। तिलहन, गिरीदार फल, सोयाबीन और कुल्लू नाशपाती वसा-प्रधान खाद्य-पदार्थ हैं। खाद्यान्ना, दालों और तरकारियों में वसा नगण्य मात्राओं में होती है।

हाल के कुछ वर्षों में चिकनाइयों के पौष्टिक पहलुओं के अध्ययन के प्रति रुचि पुनर्जागृत हो उठी है। इसका कारण यह है कि ये चिकनाइयाँ रुधिर-स्थिति कोलेस्ट्रॉल नामक पदार्थ के स्तरों पर प्रभाव डालती हैं। रुधिर में कोलेस्ट्रॉल की अत्यधिक मात्रा में उपस्थिति से रुधिर-वाहिनी नलिकाओं की भीतरी दीवारों पर यह पदार्थ जमा होने लगता है। इससे ऐथिरोकाठिन्य नामक रोग की उत्पत्ति होती है जिसमें रुधिर-वाहिनी नलिकाएँ सकीर्ण और कठोर हो जाती हैं। इस प्रकार हृदय को रुधिर पहुचाने वाली हृद-धमनियों में विकार पैदा हो जाता है और परिणाम-स्वरूप हृद्-वाहिका हृदरोग की उत्पत्ति होती है। जन-समूहों पर किए गए विस्तीर्ण प्रेक्षणों से ज्ञात हुआ है कि ऐसे आहारों को खाने से जिनमें चिकनाइयां आहार-स्थित कैलोरी के 30% से अधिक कैलोरी देती हों, रक्त-कोलेस्ट्रॉल में वृद्धि की आशंका होती है। यह अवस्था उन व्यक्तियों के लिए लागू हो सकती है जो बैठे रहने का जीवन व्यतीत करते हैं। परन्तु जो लोग शारीरिक सक्रियता और कठिन परिश्रम में लगे होते हैं वे आहार में इससे भी अधिक ऊंचे स्तर की चिकनाइयां पचा लेते हैं और उनके रक्त कोलेस्ट्रॉल में कोई विशेष वृद्धि नहीं होती।

मात्रा के अतिरिक्त, आहार में वसा की गुणावस्था भी रक्त-कोलेस्ट्रॉल-स्तरों का निर्धारण करती है। कुछ चिकनाइयाँ जैसे मूंगफली का तेल, तिल-तेल, या करडी का तेल जिनमें बहु-असंतृप्त वसीय अम्लों का ऊँचा अनुपात होता है रक्त-कोलेस्ट्रॉल-स्तरों को बहुत ज्यादा नहीं बढ़ाती, चाहे उन्हें अधिक मात्रा में भी खाया जाय। इसके विपरीत, कुछ चिकनाइयाँ, जैसे मक्खन, घी, नारियल का तेल और हाइड्रोजनीकृत वनस्पति-तेल (वनस्पति-घी) जिनमें असंतृप्त-वसीय

अम्लों का ऊँचा अनुपात होता है, यदि अधिक मात्रा में खायी जायें, तो वे रक्त-कोलेस्ट्रॉल-स्तरों को बहुत ऊँचा उठाती हुई देखी गई है। हाइड्रोजनीकरण से मूंगफली के तेल या बिनौले के तेल में स्थित असंतृप्त वसीय अम्लों का बहुत सा भाग संतृप्त वसीय अम्लों में परिवर्तित हो जाता है। तिल का तेल या करडी के तेल जैसे असंतृप्त स्नेहों का प्रयोग संतृप्त स्नेहों के साथ आहार में किया जाय तो रक्त-कोलेस्ट्रॉल में वृद्धि नहीं होने पाती क्योंकि एक का असर दूसरे के असर को कम कर देता है।

वसा की मात्रा और उसकी गुणावस्था के अतिरिक्त ऐसा जान पड़ता है कि वसा के प्रयोग का ढंग भी रक्त स्थित कोलेस्ट्रॉल पर प्रभाव डालता है। वसा की प्रतिदिन की अन्तर्गृहीत मात्रा वही बनी रहते हुए भी यदि उस दिन भर में थोड़ी-थोड़ी करके कई बार खाएँ तो वह इकट्ठी खा लेने की अपेक्षा कोलेस्ट्रॉल स्तर को कम ऊँचा करते हुए देखी गई है।

किसी सुसंतुलित आहार में चिकनाई की मात्रा कितनी होनी चाहिए इसका ज्ञान सुनिश्चित रूप से नहीं हो सका है। तथापि जितना अभी तक ज्ञात हुआ है उसके अनुसार वसा का दैनिक अन्तर्ग्रहण इतना होना चाहिए कि वह आहार-स्थित कैलोरिया के 15-20 प्रतिशत से अधिक योगदान न कर सके। अतः, 40 से लेकर 60 ग्राम तक वसा प्रतिदिन निश्चिन्त होकर खायी जा सकती है। 'आवश्यक वसीय अम्लों' की यथेष्ट प्राप्ति के लिए, उसमें कम से कम 15 ग्राम वनस्पति तेल सम्मिलित होने चाहिएँ।

## कार्बोहाइड्रेट

कार्बोहाइड्रेट एक ऐसे पदार्थों का वर्ग है जिसके अन्तर्गत ग्लूकोज, गन्ने की चीनी, दुग्धशर्करा, स्टार्च (मंड) इत्यादि आते हैं। अनाज के खाद्य बृहत् रूप से स्टार्च से ही बने होते हैं और गन्ने की शर्करा और ग्लूकोज जैसे खाद्यपदार्थ शुद्ध कार्बोहाइड्रेट होते हैं। वे शारीरिक ऊर्जा के प्रमुख साधन हैं। ऊर्जा का सस्ता साधन होने के कारण कार्बोहाइड्रेट भारतीय आहार का एक विपुलांश बने हुए हैं।

उपरोक्त स्टार्च तथा अन्य पाच्य कार्बोहाइड्रेटों के अतिरिक्त अनेक भोजनों में सेलूलोस और हेमीसेलूलोस होते हैं। ये भी कार्बोहाइड्रेट ही हैं। कार्बोहाइड्रेटों की ये किस्में तन्तु और रूक्षांश भी कहलाती हैं। ये मानवीय पाचक तन्त्र में अपाच्य रह जाती हैं और उसी अवस्था में उत्सर्जित हो जाती हैं। यद्यपि 'रूक्षांश' भोजनों के पौष्टिक मान को कुछ भी नहीं बढ़ाता, तथापि आहार में रूक्षांश की उपस्थिति पाचन तथा मलबहिष्करण की क्रियाएं भली भांति सम्पन्न होने के लिए आवश्यक हैं। पाचक अंगों की पेशीय भित्तियों का संकुचन इसी रूक्षांश द्वारा उद्दीपित किया जाता है और इस तरह से काष्ठबद्धता (कब्ज) को

प्रवृति का प्रतिकार हो जाता है। शाक-सब्जियां, विशेषत: पत्तीदार साग, फल मिर्च-मसाले तुलनात्मक दृष्टि से 'रूक्षांश-प्रधान' होते है, जबकि खाद्यान्न, जड़ वाली सब्जियां तथा अन्य भोजनों मे इन 'रेशातन्तुओं' की आपेक्षिक कमी होती है।

आहार अनुसूचियां बनाते समय प्रोटीन वसा, विटामिन और खनिजों की आवश्यकताओं का विचार सर्वप्रथम करना चाहिए और तत्पश्चात कार्बोहाइड्रेट-प्रधान खाद्यपदार्थ आहार में ऊर्जा की जरूरतों को पूरा करने के लिए, पर्याप्त मात्रा मे मिलना चाहिए।

## ऊर्जा-आवश्यकताएँ

पूर्ववर्ती पृष्ठों मे प्रोटीन, वसा और कार्बोहाइड्रेट जैसे ऊर्जा-उत्पादक तत्वों की विवेचना स्वभावत: हमारे मन में यह प्रश्न उत्पन्न करती है कि ऊर्जा आवश्यकताएँ है क्या। यह भली-भांति ज्ञात है कि जब शरीर पूर्ण रूप से विश्राम की अवस्था मे होता है, तो भी वह कुछ न कुछ ऊर्जा अनिवार्य शारीरिक क्रियाओं के संचालन मे खर्च करता रहता है, यथा श्वासोच्छ्वास क्रिया, रुधिर-परिसंचरण, पाचन, अवशोषण तथा उत्सर्जन, शारीरिक ताप-मान का संधारण इत्यादि। पूर्ण विश्राम (मानसिक तथा शारीरिक) की अवस्था में शरीर जो ऊर्जा व्यय करता है उसे 'आधारिक चयापचय' कहते है। व्यक्ति की आयु, लिंग, लम्बाई, भार और पोषण-दशा इसके कुछ प्रभावी घटक होते है। व्यक्तियों की सम्पूर्ण ऊर्जा आवश्यकताओं के परिकलन मे उनकी आयु, लिंग तथा आकार के लिए 'आधारिक चयापचय' ही आरम्भिक बिन्दु माना जाता है। परिश्रम, चाहे वह सरल हो या कठिन, और भी अधिक ऊर्जा-पूर्ति चाहता है। आधारिक चयापचय तथा पेशीय क्रियाशीलता दोनों ही के लिए ऊर्जा पूर्ति भोजन द्वारा करनी पड़ेगी।

नई आहार-अनुसूचियाँ तैयार करने में या मौजूदा अनुसूचियों का मान निर्धारण करने मे, यह प्रश्न बहुधा उठाया जाता है कि आहार की 'मात्रा' को अधिक महत्व देना चाहिए या उसकी 'गुणावस्था' को। स्वाभाविक रूप से तो दोनों ही को सुरक्षित रखना वाछनीय है। परन्तु जहाँ प्राथमिकता अनिवार्य हो, वहां भोजन की पर्याप्त मात्रा को ही उसके गुणों तथा अन्य विचारों की अपेक्षा प्रमुख समझना चाहिए। यह निर्णय करना अपेक्षाकृत आसान होता है कि 'मात्रा' की पर्याप्त पूर्ति हो रही है या नहीं, क्योंकि भोजन की अपर्याप्त मात्रा भूख की शिकायत अपने आप ही खड़ी कर देती है। दुर्भाग्य की बात है कि अनुभव हमे यह दिखाता है कि मनुष्य, जीवन-शक्ति की कमी मे भी और बल क्षीण होने पर भी, अपर्याप्त खुराक के आदी बने रहते हैं और उन्हें यह अनुमान ही नहीं होता कि वे आवश्यकता से कम भोजन ले रहे हैं। पोषण-

कार्यविद खाद्य मागो मे मानक स्थापित करते समय इस बात की उपेक्षा कर बैठता है(और यह उपेक्षा तर्कसगत भी होती है), कि मानव शरीर कुछ अशा तक निराहार रहने पर भी अपने को स्थिति के अनुकूल बना लेने की विलक्षण क्षमता रखता है। उसका उद्देश्य केवल जीवित रखने का ही नही होता वरन् ऊचे स्तर की कार्य क्षमता वाली निश्चित निरोगता का होता है।

मात्रात्मकखाद्य आवश्यकताए प्राय ताप इकाइया (कैलोरियो)* मे आकी जाती हैं। शरीरक्रियात्मक कैलोरी (जिसे किलोकैलोरी भी कहते है और जिसका सक्षिप्त नाम कै कैल भी है) ताप की वह मात्रा है जो एक किलोग्राम पानी का ताप एक अश से टीग्रेड ऊचा कर सके। यह ताप-इकाई भौतिक ताप इकाई स भिन है। भौतिक ताप इकाई शरीरक्रियात्मक ताप इकाई (कैलारी) का एक हजारवाँ हिस्सा होती है। इस पुस्तक म जहाँ कही कैलोरी की बात आए वहा केवल शरीरक्रियात्मक व्यावृहत कैलोरी मे ही आशय है न कि भौतिक कैलोरी से।

खाद्य पदार्थों का ऊर्जा मान निकालने के लिए एक यन्त्र का प्रयोग मे लाते है जिसे बौम्ब-कैलोरीमीटर कहते हैं। खाद्य-पदार्थों का विश्लेषण करके उनके प्रोटीन वसा और कार्बोहाइड्रेटा की मात्राओ को सम्बन्धित घटको से गुणन करके भी भोजन का ऊर्जा मान और भी अधिक आसानी से निकाला जा सकता है। एक ग्राम कार्बोहाइड्रेट या प्रोटीन से 4 कैलोरी शक्ति मिलती है और एक ग्राम वसा से 9 कैलोरी।

पहले बताया जा चुका है कि किसी व्यक्ति की सम्पूर्ण ऊर्जा आवश्यकता दो प्रमुख घटको के मिलने से बनती है

(क) आधारिक ऊर्जा जो श्वासोच्छ्वास रक्त परिसचरण, इत्यादि जीवनीय क्रियाओ के लिए अपेक्षित होती है और (ख) वह ऊर्जा जो व्यक्ति के वास्तविक शारीरिक व्यापारा के लिए चाहिए। उत्तरोक्त घटक व्यक्ति के व्यवसाय प्रकार पर आधारित होने के कारण परिवर्तनशील है। वास्तविक मापन-

---

*अभी हाल में एफ ए ओ डब्ल्यू एच ओ तथा अन्तराष्ट्रीय पोषण विज्ञान सघ जैसी अन्तर्राष्ट्रीय सस्थाओं ने सिफारिश की है कि ऊर्जा मान बताने के लिए कैलोरी के स्थान पर जूल इकाइ प्रयुक्त की जाय। नई इकाइयां किलोजूल' और मैगाजूल' अन्तत किलोकैलरा का स्थान ग्रहण कर सकती है जो आजकल खाद्यपदार्थों का ऊर्जा मान बताने के लिए प्रयुक्त होती है। दोनों इकाइयों का पारस्परिक सम्बन्ध इस प्रकार है

1 किलोकैलोरी —— 4 184 किलोजूल (के जे) या 4 184 जूल्न
(शरीर क्रियात्मक)

1000 किलोकैलोरी —— 4 184 मैगाजूलन (एम जे)

किन्तु प्रायोगिक पोषण काय के लिए किलोकैलोरी को किलोजूल में बदलने के लिए घटक 4 2 प्रयोग में ला सकतेहैं।

क्रिया द्वारा ज्ञात हुआ है कि लिखाई टाईपिंग इत्यादि शारीरिक क्रियाएं हल्के कामों के वर्ग में आती हैं, चलना, मोची का काम इत्यादि मध्यम श्रेणी में और भारी बोझा ढोना, लकड़ी चीरना, पत्थर काटना इत्यादि भारी काम गिने जाते है।

भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसंधान परिषद् के पोषण विशेषज्ञ वर्ग द्वारा प्रस्तुत भारत के लोगों के लिए यथेष्ट कैलोरी आवश्यकताएं तालिका दो में दी गई है।

प्रयोगात्मक पोषण कार्य में बहुधा व्यक्तियों के विभिन्न वर्गों की कैलोरी आवश्यकताओं का निर्धारण करना पड़ता है। सामान्यतया ऐसी दशाओं में स्त्रियों और बच्चों की आवश्यकताओं का निर्धारण भिन्न भिन्न आयु तथा लिंग के लिए एक औसत पुरुष की आवश्यकताओं को मानक मान कर विविध गुणांकों के प्रयोग से किया जाता है। भारतीय प्रायोगिक पोषण कार्य के लिए निम्न मापक्रम प्रस्तुत किया गया है। बैठे-बैठे काम करने वाले एक औसत वयस्क पुरुष की कैलोरी खपत को इकाई मानकर अन्य गुणांक कैलोरी मात्रा के आधार पर बनाये गए हैं

| | |
|---|---|
| वयस्क पुरुष (बैठे बैठे काम करने वाला) | 1 0 |
| वयस्क पुरुष (हल्का काम करने वाला) | 1 2 |
| वयस्क पुरुष (कठिन काम करने वाला) | 1 6 |
| वयस्क स्त्री (बैठे बैठे काम करने वाली) | 0 8 |
| वयस्क स्त्री (हल्का काम करने वाली) | 0 6 |
| वयस्क स्त्री (कठिन काम करने वाली) | 1 2 |
| नवयुवक तथा नवयुवती (12 से 21 वर्ष) | 1 0 |
| बच्चे (9 से 12 वर्ष) | 0 8 |
| बच्चे (7 से 9 वर्ष) | 0 7 |
| बच्चे (5 से 7 वर्ष) | 0 6 |
| बच्चे (3 से 5 वर्ष) | 0 5 |
| बच्चे (1 से 3 वर्ष) | 0 4 |

इस बात पर ध्यान देना नितान्त आवश्यक है कि गुणांकों का यह मापक्रम कुछ कुछ मनमाना और केवल कैलोरियों से सम्बद्ध है। अन्य पोषक-तत्वों की मात्रा निर्धारण में इसका प्रयोग नहीं करना चाहिए।

तालिका दो में प्रस्तुत आहार मात्रा की तालिका से स्पष्ट है कि एक स्त्री की कैलोरी आवश्यकताएं एक समवयस्क पुरुष की कैलोरी आवश्यकताओं से कम हैं। परन्तु गर्भकाल तथा स्तन्यकाल में स्त्री की मांगें अधिक होती हैं और वे पुरुष की मांगों के बराबर या उनसे भी अधिक हो सकती हैं क्योंकि गर्भस्थित या दूध पीने वाले बच्चे के भरण-पोषण में स्त्री को अतिरिक्त कैलोरियों की आवश्यकता होती है।

भोजन-संघटन तालिकाओं की सहायता से, आहारों में उपस्थित कैलोरियों की संख्या निकाली जा सकती है और प्रस्तावित मांगों के साथ उसकी तुलना की जा सकती है। अथवा कैलोरियों की प्रायः सही मात्राएं सूचित करने वाली आहार अनुसूचियाँ बनाई जा सकती है। जहां आयु और लिंग दोनों ही का कोई मिश्रित वर्ग हो और उसकी कैलोरी-मांग निकालनी हो तो पहले कम वर्ग की 'खपत इकाइयों' या 'वयस्क पुरुष मान' की गणना की जाती है। उदाहरण के लिए कल्पना करें कि एक परिवार है जिसमें बैठे-बैठे काम करने वाले पिता, माता और 10 8 और 6 वर्षीय बच्चे है। ऐसे परिवार का 'वयस्क पुरुष' मान या खपत इकाइयां (उपरोक्त पैमाने के अनुसार) 3 9 होगा (अर्थात् 1 0+0 8+0 8+0 7+0 6) और परिवार की न्यूनतम दैनिक कैलोरी-आवश्यकता 2400×3 9 यानी लगभग 9400 कैलोरी होगी। यदि इस परिवार की आहार-अनुसूची बनानी पड़े, तो लगभग 9400 कैलोरी ऊर्जा देने वाले भोजन जुटाने पड़ेंगे। यदि इस परिवार के मौजूदा आहार का विश्लेषण बताए कि इसका दैनिक कैलोरी-अन्तर्ग्रहण अभीष्ट स्तर से नीचा है तो इस कमी को पूरा करने के प्रयत्न करने चाहिए।

नई आहार-अनुसूचियां बनाने में, या मौजूदा अनुसूचियों की पर्याप्तता निर्धारित करने में बड़ी समझ की जरूरत पड़ती है। सब प्रकार की बरबादी की गुंजाइश के लिए अच्छा तो यही है कि 100 या 200 कैलोरी की भूल अधिकाई की ओर रख ली जाय। कैलोरी-आवश्यकताओं के मानक जनसमूह की एक काफी बड़ी संख्या पर ही लागू हो सकते हैं, न कि व्यक्तियों पर। कैलोरी-आवश्यकताओं और अन्य घटकों जैसे काम, सक्रियता, आयु तथा जलवायु (जितनी ही उष्ण जलवायु, उतनी ही कम कैलोरी-मांग) का पारस्परिक सम्बन्ध भी ध्यान में रखना चाहिए।

## विटामिन

विटामिन वे कार्बनिक पदार्थ हैं जो सूक्ष्ममात्रा में नाना प्रकार की खाद्य-वस्तुओं में विद्यमान होते हैं। जीवन की अनेक प्राणमूलक प्रक्रियाओं में इनका बहुत महत्त्वपूर्ण कार्य होता है। अतः स्वास्थ्य तथा कुशल-क्षेम के लिए वे अनिवार्य होते हैं, यद्यपि उनकी आवश्यकता थोड़ी ही मात्रा में पड़ती है। विटामिन प्रायः वर्णमाला के अक्षरों द्वारा पुकारे जाते है—A, B, C, D, इत्यादि। उनका उल्लेख तत्प्रतिपादित प्रधान क्रियाशीलता द्वारा भी किया जाता है, यथा शुष्काक्षिपाकरोधी, तन्त्रिकाशोथरोधी, स्कर्वीरोधी, रिकेटरोधी विटामिन। अधिकतम विटामिनों का रासायनिक स्वभाव ज्ञात हो जाने से वे अनेक अवस्थाओं में ऐसे नामों से पुकारे जाने लगे हैं जिनका सम्बन्ध उनकी रासायनिक संरचना से होता

है यथा, थायमिन, राइबोफ्लेविन इत्यादि।

विलेयता के आधार पर विटामिन मोटे तौर से, दो भागों में विभक्त किए जाते हैं—जल-विलेय और वसा विलेय विटामिन-A, D, E, और K विटामिन वसा-विलेय वर्ग में आते हैं और B काम्प्लेक्स तथा विटामिन-C जल-विलेय विटामिनों के वर्ग में पड़ते हैं। अगले पृष्ठों में, विटामिनों की संक्षिप्त विवेचना में विटामिनों का अकारादि-क्रम ही रखा गया है।

**विटामिन-A**

शरीर के विभिन्न उपकला-ऊतकों को सुव्यवस्थित रखने के लिए विटामिन-A की आवश्यकता होती है। इस विटामिन को पर्याप्त मात्रा में न लेने से नेत्र-गोलक की बाहरी झिल्ली अपनी स्वभावतः गीली श्वेत आकृति खो बैठती है और शुष्क तथा झुर्रीदार हो जाती है। परिणामतः आंख में लालिमा और शोथ तथा दृष्टि में उत्तरोत्तर हानि हो सकती है। आंख का मध्यवर्ती भाग या स्वच्छ मण्डल अपनी पारदर्शिता खो सकता है और अपारदर्शी तथा नरम हो सकता है। यदि ठीक समय पर चिकित्सा न की जाय, तो पूर्णान्धता पैदा कर सकता है। हल्के प्रकाश में भी सुस्पष्ट दर्शनशक्ति की क्षमता के लिए विटामिन-A आवश्यकता है।

एक समय, यह समझा जाता था कि त्वचा की एक बीमारी जिसे फ्रीनोडर्मा या त्वक्-रूक्षता कहते हैं, विटामिन A की हीनता से उत्पन्न होती है। परन्तु अब यह भली प्रकार सिद्ध हो चुका है कि यह बीमारी आहार में आवश्यक वसा-अम्लों की हीनता से पैदा होती है।

विटामिन-A मक्खन, घी, पूर्णदुग्ध, दही, अण्डपीतक, यकृत् इत्यादि जन्तुजन्य भोज्यपदार्थों में विद्यमान होता है। खास-खास मछलियों (जैसे काड, हालीबट, शार्क और आरा-मछली) के यकृत्-तैल इस विटामिन के प्रचुर प्राकृतिक-स्रोत हैं। वानस्पतिक भोजनों में विटामिन-A प्रत्यक्ष रूप से मौजूद नहीं होता, परन्तु इन भोजनों के अन्तर्गत कैरोटिन नामक पदार्थ होते हैं जो शरीर में विटामिन-A में परिवर्तित हो जाते हैं। इसी कारण, कैरोटिन को प्रोविटामिन-A भी कहते हैं। शब्द 'कैरोटिन' की उत्पत्ति इस तथ्य में निहित है कि यह वर्णक पहले गाजरों से पृथक् किया गया था। व्यापक रूप में पाए जाने वाले इस कैरोटिन, बीटा-कैरोटिन की रासायनिक संरचना ऐसी है कि इकाई-भार के आधार पर यह विटामिन-A की समान मात्रा उत्पन्न कर सकता है। परन्तु व्यवहार में ऐसा नहीं होता। जबकि विटामिन-A अपने शुद्ध रूप में आसानी से सर्वांगीकरणीय होता है, कैरोटिन अपेक्षाकृत कम मात्रा में अवशोषित होता है और मन्द गति से विटामिन-A में परिवर्तित होता है। आहार से कैरोटिन का उपभोग कई घटकों पर निर्भर होता है। उदाहरण के लिए, किसी आहार की अन्तर्निहित वसा के आधार पर, कैरोटिन का अवशोषण 25 से 50 प्रतिशत तक होता है

बताया गया है। चूंकि एक भारतवासी की अधिकतम विटामिन-A आवश्यकताएं वानस्पतिक साधनों से पूरी की जाती हैं इसलिए यह स्वाभाविक है कि ऐसे भोजनों से विटामिन-A की अपूर्ण शरीरक्रियात्मक उपलब्धि के कारण इन आहारों में विटामिन-A प्रचुरतर मात्रा में सम्मिलित करना उचित है। पत्तीदार सब्जियां यथा, पालक चौलाई, धनिया, मैंजन, करी, पोदीना, मूली आदि की पत्तियां और पके फल जैसे आम, पपीते, टमाटर आदि कैरोटिन से भरपूर होते हैं। अन्य शाक-सब्जियों में गाजर और पीला कद्दू इसके अच्छे साधन हैं। सामान्यतः, हम कह सकते हैं कि पत्तीदार सब्जियां जितनी ही अधिक हरी होंगी उतनी ही अधिक वे कैरोटिन-गर्भित होंगी, और इस हिसाब से बन्दगोभी की बाहरी गहरी-हरी पत्तियां भीतरी सफेद पत्तियों की अपेक्षा अधिक कैरोटिन-युक्त होती हैं।

यह भी बता दिया जाय कि एक वयस्क की विटामिन-A की दैनिक आवश्यकता 750 $\mu g$ (करीब 2500 अन्तर्राष्ट्रीय यूनिट) के लगभग होती है। यह आवश्यकता चाहे जन्तुजन्य खाद्यों से ली जाय और चाहे वानस्पतिक खाद्यों से। ये आवश्यकताएं गर्भकाल, स्तन्यकाल तथा शरीर-वृद्धि के समय और भी अधिक होती हैं। विटामिन-A से पूर्ण जान्तव भोजन अधिक महंगे होते हैं और इसलिए विटामिन-A की यथेष्ट प्राप्ति के लिए हरी पत्तीदार सब्जियां अधिक मात्रा में लेनी चाहिए। प्रतिदिन लगभग 50 ग्राम साधारण पत्तीदार सब्जियां वयस्कों तथा बच्चों को इस विटामिन की पर्याप्त मात्रा दे सकती हैं। परन्तु शिशुओं तथा छोटे बच्चों और समस्त आयु वर्गों के दुर्बल तथा कुपोषित बालकों के लिए, जो रेशादार पत्तियां वाली सब्जियां ठीक-ठीक हजम नहीं कर सकते, यह उचित है कि विटामिन A की पूर्ति मक्खन यकृत्, अण्डे इत्यादि खाद्य-पदार्थों से की जाय, जिनमें विटामिन A अपनी असली हालत में मौजूद रहता है। विटामिन-A काड या शार्क के यकृत्-तैल की दैनिक खुराक के रूप में भी दिया जा सकता है, अथवा इन यकृत् तैलों से बने हुए औषधीय सान्द्रों के रूप में दे सकते हैं।

यहां पर, भारतवर्ष के शार्क-यकृत्-तैल उद्योग के विषय में कुछ बता देना असंगत न होगा। पहले विटामिन A की कमी के उपचार के लिए एकमात्र साधन नार्वे का काड यकृत्-तैल तथा हालीबाट-यकृत्-तैल के सान्द्र-द्रव्य हुआ करते थे। द्वितीय महायुद्ध में, काड-यकृत् तैल का आयात बिल्कुल बन्द कर दिया गया था। परन्तु यह देश भाग्यशाली रहा कि इसने शार्क और ऋकच मछलियां (आरा मछली) को जो भारतीय समुद्र-तट पर बहुतायत से पाई जाती हैं, यकृत्-तैलों से इस विटामिन का एक दूसरा साधन ढूंढ निकाला। यह विकल्प विटामिन-A के लिहाज से, आयात किए हुए काड लिवर तैल से भी कहीं अधिक शक्तिदायक सिद्ध हुआ। यह थोड़ी सी आश्चर्य की बात है कि शार्क तथा ऋकच मछलियां अरब सागर और हिन्द महासागर के तटवर्ती भागों में अधिकता से पायी जाती

हैं और पूर्वी समुद्रतट के किनारे इनका पाया जाना कुछ अश तक दुर्लभ है। भारत के अधिकाश अस्पतालो मे और स्कूल छात्रावासो मे, शार्क और ककच-मछलियो के यकृत्-तैल से बनी हुई वस्तुएँ पूरको के रूप मे दी जाती हैं। इस सम्बन्ध मे यह बता देना उचित है कि कल्याण-केन्द्रो मे शिशुओ तथा गर्भवती और प्रसूता स्त्रियो को मत्स्य-यकृत्-तैलो का बाटा जाना इन वर्गों की पोषणिक देखरेख का केवल एक अगमात्र है। जहा भी सम्भव हो सके यह जरूरी है कि इसके अतिरिक्त और भी पौष्टिक भोजन पर्याप्त मात्रा मे लिए जायें। इस तथ्य के विषय मे कल्याण-केन्द्र अधिकारियो को जनता से स्पष्ट कर देना चाहिए।

विटामिन-A के प्राकृतिक साधन के अतिरिक्त, एक अन्य कृत्रिम पदार्थ भी उपलब्ध है। हिन्दुस्तानी नीम्बूघास के तेल से सश्लिष्ट विटामिन-A के उत्पादन के लिए देश मे एक कारखाना अभी हाल मे खोला गया है। आहार-पौष्टिकता उद्योग की मागो को पूरा करने मे और चिकित्सा मे यह उत्पाद बडे पैमाने पर प्रयोग मे लाया जा रहा है।

किसी भोज्य पदार्थ की 'विटामिन A सक्रियता परिवर्तनशील होती है, और कई घटको पर निर्भर होती है। उदाहरण के लिए, दूध या मक्खन की विटामिन A शक्ति उस घास की कैरोटिन पर निर्भर है जिसे गाय खाती है। यह देखा गया है कि यूरोप मे कैरोटिन से भर-पूर, रस दार, हरी घास खाने वाली गाया के ग्रीष्मकालीन दूध मे शीतकालीन दूध की अपेक्षा अधिक विटामिन-A होता है। मक्खन के विभिन्न नमूनो मे, विटामिन-A प्रति 100 ग्राम पर, 600 से लेकर 6000 अन्तर्राष्ट्रीय यूनिट तक घटता-बढ़ता पाया जाता है। हिन्दुस्तानी घरो में जिस तरीके से मक्खन से घी बनाया जाता है, उससे मक्खन का मूलभूत विटामिन-A लगभग 25 प्रतिशत नष्ट हो जाता है। अपेक्षा गाय के घी मे विटामिन-A अधिक होता है। भैंस का घी तो एक प्रकार से कैरोटिन-रहित होता है और उसमें विटामिन-A केवल पूर्वनिर्मित होता है। गो-घृत का पीला रग कैरोटिन की उपस्थिति के कारण होता है, जो सम्पूर्ण विटामिन A सक्रियता का लगभग तीसरा हिस्सा हो सकता है। असली गाय के घी मे प्रतिग्राम विटामिन-A सक्रियता लगभग 20 से लेकर 25 अन्तर्राष्ट्रीय यूनिट तक होती है जब कि भैंस के घी मे 8 से लेकर 10 तक अन्तर्राष्ट्रीय मात्रक ही होते हैं।

कैरोटिन की अपेक्षा विटामिन-A कुछ अशो मे अधिक स्थायी होता है। प्रकाश, विशेषत. परा-बैंगनी किरणें तथा वायु विटामिन-A पर विनाशकारी प्रभाव रखते हैं। परन्तु, सब्जियो को साधारण रूप से पकाने पर उनमे अन्तस्थित कैरोटिन की नगण्य हानि ही होती है। अधिकतर ताज़ी, हरी सब्जियो मे बासी सब्जियो की अपेक्षा कैरोटिन की मात्रा अधिक होती है।

विटामिन-A का दीर्घकाल तक अत्यधिक प्रयोग विषैले लक्षण पैदा कर,

सकता है जिनमे चिड़चिड़ापन, सिर-दर्द, मतली और विशिष्ट प्रकार का मवल वमन सम्मिलित है। परन्तु ये लक्षण इस विटामिन को लेना बन्द कर देने से शान्त हो जाते है।

### विटामिन-B

बी-विटामिनो के अन्तर्गत अनेक विटामिन वर्ग होते हैं, परन्तु यहां पर केवल उन्ही का विवेचन किया जायगा। जिनका महत्व मानव-पोषण में भली-भांति सिद्ध हो चुका है।

#### थॉयमिन

विटामिन-$B_1$ या सार्वजनिक भाषा मे प्रयुक्त 'थॉयमिन', पहले एन्टी-बेरीबेरी' या 'एन्टीन्यूरीटिक' विटामिन के नाम से विख्यात था। यह B-वर्ग के विटामिनों का एक महत्वपूर्ण अंग है और विटामिनो मे सर्वप्रथम खोजा गया था। मानव-आहार मे दीर्घकालीन थायमिन-अपूर्णता बेरी-बेरी नामक व्याधि के पैदा करने वाले घटकों मे से एक मुख्य घटक है। यह व्याधि दो रूपों मे से किसी एक में प्रकट हो सकती है। शुष्क-बेरीबेरी मे भूख मर जाती है, टांगों और हाथों मे झनझनाहट और चैतन्यनाश, और पाद-पात उत्पन्न हो जाते हैं। आर्द्र बेरी-बेरी में ड्राप्सी (जलशोफ) हृत्कम्प या धड़कन तथा सांस फूलना और हृदयपेशी दौर्बल्य, जिससे हृत्पात हो जाता है, आदि विकार होते हैं। शरीर-क्रियात्मक दृष्टि से थायमिन का सम्बन्ध शरीर मे कार्बोहाइड्रेटों के समुचित उपयोग से है और यदि पर्याप्त मात्रा मे थायमिन उपस्थित न हो तो ऊर्जा-आवश्यकताओं के लिए मुख्य स्रोत 'शर्करा' और स्टार्च' (मण्ड) शरीर मे पूर्ण रूप से उपयुक्त नही हो पाते।

खमीर तथा चावल की बाहिरी पर्तों मे, गेहूं तथा अन्य खाद्यान्नों मे थायमिन की मात्रा अधिक होती है। सामान्यतया प्रयोग मे आने वाले भोज्यपदार्थों मे, बिना पिसे हुए खाद्यान्न, दालें और गिरीदार फल (विशेष रूप से मूंगफली) थॉयमिन के सबसे अधिक सशक्त स्रोत है। मांस, मछली, अण्डे, सब्जियां, फल और दूध तुलनात्मक दृष्टि से थॉयमिन के क्षीण स्रोत होते हैं। खाद्यान्नों के बाहिरी चोकर-पर्तों को हटा देने से थायमिन चला जाता है, और यही कारण है कि मशीनो से साफ किए हुए चावलो से बने आहारो मे थॉयमिन अपर्याप्त मात्रा मे रह जाने से बेरी-बेरी बीमारी उत्पन्न हो जाती है। भारत के कुछ भागो मे यह बीमारी आमतौर से पायी जाती थी, खास तौर से आन्ध्रप्रदेश के समुद्रतटीय प्रदेशो मे, क्योकि इन इलाको मे जो भोजन खाया जाता था वह मुख्यत: उच्च स्तर के साफ किए हुए चावलो का होता था। परन्तु, पिछले कुछ वर्षों से यह स्थित इतनी व्यापक नही मालूम पड़ती, सम्भवतः वहां अब आहार में

विविधत्व आ गया है।

किसी व्यक्ति की थॉयमिन आवश्यकता कई कारणो पर निर्भर होती हैं, जिनमे एक कारण आहार का सघटन है। चूंकि कार्बोहाइड्रेटो के उपयोग का थॉयमिन से अनिवार्य सम्बन्ध है, इसलिए थॉयमिन की आवश्यकता उतनी ही अधिक होती जाती है जितना ऊँचा कार्बोहाइड्रेट का अनुपात आहार मे होता जाता है (यह स्थिति अधिकतम भारतीय आहारो मे होती है)। इसके विपरीत, आहार मे वसा की उपस्थिति इस विटामिन की आवश्यकता को कम कर देती है और इसी कारण कहा जाता है कि वसा मे थॉयमिन की खपत मे कमी करा देने वाला गुण होता है। कठिन काम तथा कठोर व्यायाम और गर्भावस्था तथा स्तन्यपान जैसे शरीर-क्रियात्मक-दवाव भी कैलोरी आवश्यकताओ को बढा देते हैं, और, परिणामस्वरूप, थॉयमिन आवश्यकता भी बढ जाती है। यद्यपि शिशुओ और बच्चो की थॉयमिन-आवश्यकताओ का मूल्याकन सावधानी से किसी प्रयोगात्मक आधार पर नही हुआ है, तथापि पाठशाला के बच्चो और वयस्को की, जो सामान्य अवस्था मे साधारण आहार पर रहते है थॉयमिन-आवश्यकता लगभग एक मिलीग्राम प्रतिदिन रखी जा सकती है। प्राय, यह आवश्यकता कैलोरी-अतर्ग्रहण के ढग से बतायी जाती है और प्रति 100 कैलोरी पर करीब 0 5 मिलीग्राम थायमिन विटामिन की होनी चाहिए तथापि इसकी दैनिक मात्रा कम से कम एक मिलीग्राम होती है। ऐसे आहार की योजना बनाना कठिन नही है जिसमे थॉयमिन पर्याप्त मात्रा मे होती हो। चोकर सहित गेहू मोटे अनाजो मे से कोई सा हाथ से कूटा हुआ अपरिष्कृत चावल या अधउबला (सेला) चावल (हाथ से कूटा हुआ या मशीन से परिष्कृत), ये प्राय पर्याप्त मात्रा मे थॉयमिन की पूर्ति कर देते हैं। थॉयमिन-अपूर्णता का सबसे बडा खतरा तब पैदा होता है जब बहुत ऊँचे दर्जे तक मशीनो द्वारा परिष्कृत चावल आहार मे मुख्य खाद्य के रूप मे प्रयुक्त किया जाता है और उसके साथ दालो जैसे थॉयमिन-प्रधान खाद्य प्राय. नगण्य मात्रा मे लिए जाते है। अपरिष्कृत, कुटे हुए चावल पर आधारित आहारो से भी बेरी-बेरी तथा अन्य थॉयमिन-अपूर्णता के लक्षण टाले जा सकते है, यदि प्रतिदिन 80 ग्राम के करीब दालें खाई जावें। आहारो मे जितनी ही कमी अन्तर्हित खाद्य की होगी, उतनी ही अधिक आवश्यकता मशीन से कुटे हुए अपरिष्कृत चावल से बचाव की होगी। थॉयमिन अपूर्णता की रोकथाम का एक साधारण एव प्रभावी उपाय यह है कि या तो सेला चावल या अधकुटा अपरिष्कृत चावल प्रयोग मे लाया जाय, या फिर ऊँचे दर्जे तक मशीनो द्वारा परिष्कृत चावल की आंशिक रूप में किसी भी मोटे अनाज के साथ, लगभग 100 ग्राम प्रतिदिन के हिसाब से अदला-बदली कर दी जाय।

इस सबन्ध में यह चर्चा उल्लेखनीय है कि देश के कुछ चावलभक्षी क्षेत्रो मे स्त्रियो के दूध की सरचना पर की गई हाल की शोध यह बताती है कि ऐसे ...

सकता है जिनमें चिड़चिड़ापन, सिर-दर्द, मतली और विशिष्ट प्रकार का सबल वमन सम्मिलित है। परन्तु ये लक्षण इस विटामिन को लेना बन्द कर देने से शान्त हो जाते हैं।

## विटामिन-B

बी-विटामिनों के अन्तर्गत अनेक विटामिन वर्ग होते हैं, परन्तु यहां पर केवल उन्हीं का विवेचन किया जायगा। जिनका महत्त्व मानव-पोषण में भली-भाँति सिद्ध हो चुका है।

### थॉयमिन

विटामिन-$B_1$ या सार्वजनिक भाषा में प्रयुक्त 'थॉयमिन', पहले 'एन्टी-बेरीबेरी' या 'एन्टीन्यूरीटिक' विटामिन के नाम से विख्यात था। यह B-वर्ग के विटामिनों का एक महत्त्वपूर्ण अंग है और विटामिनों में सर्वप्रथम खोजा गया था। मानव-आहार में दीर्घकालीन थायमिन-अपूर्णता बेरी-बेरी नामक व्याधि के पैदा करने वाले घटकों में से एक मुख्य घटक है। यह व्याधि दो रूपों में से किसी एक में प्रकट हो सकती है। शुष्क-बेरीबेरी में भूख मर जाती है, टांगों और हाथों में झनझनाहट और चैतन्यनाश, और पाद-पात उत्पन्न हो जाते हैं। आर्द्र बेरी-बेरी में ड्राप्सी (जलशोफ), हृत्कम्प या धड़कन तथा सांस फूलना और हृदयपेशी दौर्बल्य, जिससे हृत्पात हो जाता है, आदि विकार होते हैं। शरीर-क्रियात्मक दृष्टि से थायमिन का सम्बन्ध शरीर में कार्बोहाइड्रेटों के समुचित उपयोग से है और यदि पर्याप्त मात्रा में थायमिन उपस्थित न हो तो ऊर्जा-आवश्यकताओं के लिए मुख्य स्रोत 'शर्करा' और 'स्टार्च' (मण्ड) शरीर में पूर्ण रूप से उपयुक्त नहीं हो पाते।

खमीर तथा चावल की बाहिरी पर्तों में, गेहूं तथा अन्य खाद्यान्नों में थायमिन की मात्रा अधिक होती है। सामान्यतया प्रयोग में आने वाले भोज्यपदार्थों में, बिना पिसे हुए खाद्यान्न, दालें और गिरीदार फल (विशेष रूप से मूगफली) थॉयमिन के सबसे अधिक सशक्त स्रोत हैं। मांस, मछली, अण्डे, सब्जियाँ, फल और दूध तुलनात्मक दृष्टि से थाँयमिन के क्षीण स्रोत होते हैं। खाद्यान्नों के बाहिरी चोकर-पर्तों को हटा देने से थायमिन चला जाता है, और यही कारण है कि मशीनों से साफ किए हुए चावलों से बने आहारों में थॉयमिन अपर्याप्त मात्रा में रह जाने से बेरी-बेरी बीमारी उत्पन्न हो जाती है। भारत के कुछ भागों में यह बीमारी आमतौर से पायी जाती थी, खास तौर से आन्ध्रप्रदेश के समुद्रतटीय प्रदेशों में, क्योंकि इन इलाकों में जो भोजन खाया जाता था वह मुख्यतः उच्च स्तर के साफ किए हुए चावलों का होता था। परन्तु, पिछले कुछ वर्षों से यह स्थिति इतनी व्यापक नहीं मालूम पड़ती, सम्भवतः वहाँ अब आहार में

विविधत्व आ गया है।

किसी व्यक्ति की थॉयमिन आवश्यकता कई कारणो पर निर्भर होती है, जिनमे एक कारण आहार का सघटन है। चूकि कार्बोहाइड्रेटो के उपयोग का थॉयमिन से अनिवार्य सम्बन्ध है, इसलिए थॉयमिन की आवश्यकता उतनी ही अधिक होती जाती है जितना ऊँचा कार्बोहाइड्रेट का अनुपात आहार मे होता जाता है (यह स्थिति अधिकतम भारतीय आहारो मे होती है)। इसके विपरीत, आहार मे वसा की उपस्थिति इस विटामिन की आवश्यकता को कम कर देती है और इसी कारण कहा जाता है कि वसा में थॉयमिन की खपत मे कमी करा देने वाला गुण होता है। कठिन काम तथा कठोर व्यायाम और गर्भावस्था तथा स्तन्यपान जैसे शरीर-क्रियात्मक-दबाव भी कैलोरी आवश्यकताओं को बढा देते हैं, और, परिणामस्वरूप, थॉयमिन आवश्यकता भी बढ जाती है। यद्यपि शिशुओ और बच्चो की थॉयमिन-आवश्यकताओ का मूल्याकन सावधानी से किसी प्रयोगात्मक आधार पर नहीं हुआ है; तथापि पाठशाला के बच्चो और वयस्को की, जो सामान्य अवस्था मे साधारण आहार पर रहते है, थॉयमिन आवश्यकता लगभग एक मिलीग्राम प्रतिदिन रखी जा सकती है। प्राय., यह आवश्यकता कैलोरी-अतर्ग्रहण के ढग से बतायी जाती है और प्रति 100 कैलोरी पर करीब 0 5 मिलीग्राम थायमिन विटामिन की होनी चाहिए तथापि इसकी दैनिक माग कम से कम एक मिलीग्राम होती है। ऐसे आहार की योजना बनाना कठिन नही है जिसमे थॉयमिन पर्याप्त मात्रा मे होती हो। चोकर सहित गेहू, मोटे अनाजो मे से कोई सा हाथ से कूटा हुआ अपरिष्कृत चावल या अधउबला (सेला) चावल (हाथ से कूटा हुआ या मशीन से परिष्कृत), ये प्राय पर्याप्त मात्रा मे थायमिन की पूर्ति कर देते हैं। थॉयमिन-अपूर्णता का सबसे बडा खतरा तब पैदा होता है जब बहुत ऊँचे दर्जे तक मशीनों द्वारा परिष्कृत चावल आहार मे मुख्य खाद्य के रूप मे प्रयुक्त किया जाता है और उसके साथ दालो जैसे थॉयमिन-प्रधान खाद्य प्राय. नगण्य मात्रा मे लिए जाते हैं। अपरिष्कृत, कुटे हुए चावल पर आधारित आहारो से भी बेरी-बेरी तथा अन्य थॉयमिन-अपूर्णता के लक्षण टाले जा सकते है, यदि प्रतिदिन 80 ग्राम के करीब दाले खाई जावें। आहारो मे जितनी ही कमी अन्नर-हित खाद्यो की होगी, उतनी ही अधिक आवश्यकता मशीन से कुटे हुए अपरिष्कृत चावल से बचाव की होगी। थॉयमिन-अपूर्णता की रोकन का एक साधारण एव प्रभावी उपाय यह है कि या तो सेला चावल या अधकुटा अपरिष्कृत चावल प्रयोग मे लाया जाय, या फिर ऊँचे दर्जे तक मशीनों द्वारा परिष्कृत चावल की आंशिक रूप में किसी भी मोटे अनाज के साथ, लगभग 100 ग्राम प्रतिदिन के हिसाब, से अदला-बदली कर दी जाय।

इस सबन्ध में यह चर्चा उल्लेखनीय है कि देश के कुछ चावलभक्षी क्षेत्रो मे स्त्रियो के दूध की सरचना पर की गई हाल की शोध यह बताती है कि ऐसे दूध

पिरीडॉक्सिन ये शरीर मे परस्पर विनिमयशील होते हैं। यह विटामिन कुछ चयापचयी प्रक्रियाओं का वारक होता है। शरीर मे ट्रिप्टोफेन को निकोटिनिक ग्रम्ल में बदलने के लिए विटामिन-$B_6$ की आवश्यकता होती है तथा इसका सम्बन्ध आवश्यक वसा-अम्लों के चयापचयन मे भी है। यद्यपि मनुष्यों मे विटामिन-$B_6$ के न्यूनताजन्य लक्षण साफ-साफ नही बताये गए है, तथापि सृक्कपाक (होठों के कोने फट जाना) के कुछ रूप और अरक्तता की कतिपय अवस्थाएं विटामिन-$B_6$ के प्रयोग से ठीक हुती देखी गई हैं। शिशुओं मे इस विटामिन का अपर्याप्त अन्तर्ग्रहण आक्षेप रोग उत्पन्न करता हुआ बताया गया है। अत, मनुष्य जाति के लिए इस विटामिन की आवश्यकता बहुत कुछ सिद्ध हो चुकी है।

बहुत थोडे खाद्य पदार्थों मे यह विटामिन पाया जाता है। प्राप्त सूचना के अनुसार यह ज्ञात हुआ है कि मांस, यकृत्, सब्जियाँ और चोकर सहित सम्पूर्ण अन्न विटामिन के अच्छे स्रोत है।

### पैन्टोथेनिक एसिड

इस विटामिन की मानवीय आवश्यकताएँ स्पष्ट रूप से नही बतायी गयी है, परन्तु कहा जाता है कि 'पाद-दाह सलक्षण' तथा जिह्वापाक के उपचार मे यह विटामिन उपयोगी सिद्ध होता है सभी खाद्य पदार्थों में यह विस्तृत रूप में उपस्थित जान पडता है।

### फोलिक एसिड

फोलिक एसिड काशिकाओं की वृद्धि तथा उनकी परिपक्वता मे काम आता है और इसकी कमी अरक्तता के कुछ रोग (विशेष करके शिशुओं तथा गर्भवती स्त्रियों मे) उत्पन्न कर देती है। ताजी हरी सब्जियां, यकृत् और दालें इस विटामिन के अच्छे प्राप्ति साधन हैं। इस विटामिन की अभीष्ट आवश्यकता अभी तक निश्चित् नही हो पाई है, परन्तु यह लगभग 100 $\mu g$ प्रति दिन मानी जाती है।

### विटामिन-$B_{12}$

फोलिक एसिड की भांति विटामिन-$B_{12}$ भी कोशिकाओं की परिपक्वता से सम्बन्ध रखता है और इस विटामिन की कमी भी अरक्तता के कुछ रोग पैदा करती है। इस विटामिन की आवश्यकता 'केन्द्रीय तात्रिका-तत्र' के सुचारु रूप से सचालन म और शरीर-सरचना-कार्यों के लिए भोजन के सदुपयोग मे अभीष्ट जान पडती है। केवल जान्तव भोजन, यथा दूध, मास तथा यकृत् विटामिन-$B_{12}$ से युक्त जान पडते हैं, और इसलिए, मुख्यत· शाक भोजनो पर जीवन-यापन करने वाले लोग विटामिन-$B_{12}$ की हीनता से पीडित रहते हैं। तो भी,

केन्द्रीय तन्त्रिका-तन्त्र से संबंधित प्रणाली अरक्तता जैसी स्पष्ट हीनता-अवस्थाएँ भारत में बहुत कम पाई जाती है। विटामिन-$B_{12}$ की मानवीय आवश्यकता अभी तक यथेष्ट रूप से निर्धारित नहीं हुई, परन्तु ऐसा लगता है कि वह अल्प ही है।

## विटामिन-C

विटामिन-C (एस्कॉर्बिक अम्ल) वह विटामिन है जो स्कर्वी नामक अवस्था का निरोध करता है। यह प्राय ताजे फलों और सब्जियों में (विशेषतया हरित पत्तीदार किस्मों मे) पाया जाता है। समस्त विटामिनों में से विटामिन-C ही एक ऐसा विटामिन है जो वायुमण्डलीय ऑक्सीकरण द्वारा आसानी से नष्ट होने वाला होता है। इसका एक लाक्षणिक गुण तीव्रता से अपचइत हो जाना है, और इसलिए, वायु में शीघ्र ऑक्सीकृत होने की इसकी प्रवृति होती है। यही कारण है कि जब सब्जियां सूखी और बासी हो जाती हैं तो उनका अधिकतम विटामिन-C, जो उनमे मूलरूप में उपस्थित होता है, नष्ट हो जाता है।

ताजे मास और दूध में विटामिन-C केवल अल्प मात्रा में ही होता है। सूखी दालों में भी सामान्यतया विटामिन-C नहीं होता, परन्तु जब दानों को अंकुरित होने दिया जाता है या उगाया जाता है तो यह विटामिन दाने में या उगते हुए अंकुर में पैदा हो जाता है। लगभग 85% विटामिन दानें में उपस्थित होता है और 15% अंकुर में। अंकुरीकरण एक क्रिया है जिसमे दाना को लगभग 24 घंटे पानी में भिगोकर तर पृथ्वी पर या गीले कम्बल पर फैला देते हैं और एक गीले कपडे से ढक देते हैं। दो या तीन दिन में, दाने अंकुरित हो जाते हैं। उनमें आधे से लेकर पौने इंच तक लम्बा अंकुर निकल आता है। ये अंकुरित दाने, या तो कच्चे या कम से कम पकाकर खाने चाहिएँ। प्रायः, दीर्घकालीन अनावृष्टि में तथा उसके फलस्वरूप दुर्भिक्षकाल में, सबसे पहले दिखाई देने वाला हीनताजन्य रोग स्कर्वी है, क्योंकि ऐसी परिस्थितियों में फलों और ताज़ी सब्जियों की, पर्याप्त मात्रा में प्राप्ति कठिन होती है। ऐसी अवस्था में, विटामिन C के सस्ते और सुप्राप्य साधन, अंकुरित अन्नदाने, प्रयोग मे लाने चाहिएँ। सामान्यतया काम में आने वाला इनमे एक साधन अंकुरित काला चना है। भारत के दुर्भिक्षग्रस्त क्षेत्रों में स्कर्वी-निरोध के लिए इसकी प्रभावकारी शक्ति अनेक बार प्रदर्शित की जा चुकी है। अंकुरीकृत काला चना अंकुरित अनाजों में विटामिन-C का सर्वोत्तम साधन कदापि नहीं है। अंकुरीकृत मूंग में अंकुरित काले चनों की अपेक्षा लगभग तीन गुना से भी अधिक विटामिन C होता है।

बहुत सस्ता और सुलभ फल आमला विटामिन-C का अपूर्व भंडार होता है। यह वास्तव में विटामिन-C का प्रकृतिजन्य सर्वोत्तम साधन है।

हिन्दुस्तानो के सभी जंगलो मे यह बहुतायत से उगता है और सर्दी के महीनो मे प्राय अपार मात्रा मे मिल सकता है। इसके ताजे रस मे सतरे के रस से लगभग 20 गुना विटामिन-C अधिक मात्रा मे होता है। आमले का एक फल, विटामिन-C के हिसाब से, एक या दो सतरो के बराबर होता है।

ताजे फलो या सब्जियो को गरम करने या सुखाने से मूलरूप मे विद्यमान विटामिन-C या तो अधिकांश मे या समग्रत नष्ट हो जाता है। परन्तु फलो मे आमला इसका अपवाद है, जिसमे न केवल विटामिन C आरम्भ से ही प्रचुर मात्रा मे विद्यमान होता है बल्कि इसमे ऐसे तत्व उपस्थित हैं जो उसे गर्म करने या सुखाने पर भी उसमे मौजूद विटामिन C को नष्ट होने से आंशिक रूप मे बचा लेते हैं। अम्लता विटामिन-C पर सुरक्षात्मक प्रभाव रखती है। आमले का रस बहुत अधिक अम्लीय होता है और इसलिए ऐसे आमला-विनिर्मित पदार्थ बनाना सम्भव होता है जिनमे काफी विटामिन-C हो। स्कर्वी विटामिन-C की दीर्घकालीन न्यूनता का उग्र परिणाम है यद्यपि आधुनिक काल मे ऐसी सम्पूर्ण हीनता की चरम अभिव्यक्तिया बहुत कम देखने मे आती हैं। हड्डियो और दाँतो के यथेष्ट कैल्सीकरण के लिये भी विटामिन-C आवश्यक जान पडता है और लौह को अपचित अवस्था मे रखकर लौह के अवशोषण मे सुगमता प्रदान करता है।

पढने वाले बच्चो और वयस्को के लिए सुसतुलित दैनिक आहार मे लगभग 30 से लेकर 50 मिली ग्राम तक विटामिन-C होना चाहिए। चूकि विटामिन-C ऊष्मा के लिए अति सवेदनशील होता है, इसलिए पकाने की क्रिया में इसका बहुत सा अश नष्ट हो जाता है, विशेषत यदि पदार्थ देर तक पकाया जाय। फिर भी कुछ औंस ताजे फल तथा पत्तीदार और अन्य सब्जियाँ आहार मे सम्मिलित कर देने से विटामिन-C की पर्याप्त मात्रा प्राप्त हो सकती है। उबले हुए ताजे दूध या फिर से बनाए हुए पाउडर-दूध पर चलने वाले शिशुओ की विटामिन-C की आवश्यकता-पूर्ति की ओर विशेष ध्यान देना चाहिए। उनको कुछ मात्रा मे फलो का रस देना चाहिए।

### विटामिन-D

विटामिन-D, जो रिकेट्स तथा अस्थिमृदुता का निवारण कराता है यकृत यकृत् तेलो, अण्ड-पीतक, दुग्ध और दुग्ध-वसा (मक्खन तथा घी) जो हरी-भरी चरागाहो मे चरने मे चरने वाले पशुओ से प्राप्त होती है, मे पाया जाता है। मछली का यकृत्-तेल इस विटामिन का सर्वोत्तम स्रोत है। साधारण वानस्पतिक भोजनो मे यह नही मिलता है।

आंत द्वारा कैल्शियम अवशोषण करने मे और हड्डी में चूना लवण के निक्षेपण मे, विटामिन-D एक महत्वपूर्ण भूमिका अदा करता है। शरीर मे विटामिन-D पर्याप्त मात्रा मे न मिलने पर हड्डियो की बडी भारी विपरूतायें

उत्पन्न हो सकती है।

सूर्य का प्रकाश त्वचा पर पड़ने से यह विटामिन हमारी त्वचा में भी बनता है। सूर्य का प्रकाश प्राय: त्वचागत एक तत्त्व को इस विटामिन में बदल देता है। इसलिए रिकेट्स का रोग उन बच्चों में नहीं होता जो सूर्य के प्रकाश में रहते हैं, परन्तु अंधेरे घरों में रहने वाले शिशुओं में इसका होना संभव होता है। कदाचित् हल्के अंशों में तो रिकेट्स का रोग हिन्दुस्तानी शिशुओं और छोटे बच्चों में इतना साधारण हो गया है कि जिसका अनुमान लगाना कठिन है। अस्थिमृदुता का रोग बहुधा उत्तरी भागों में पर्दानशीन स्त्रियों में अब भी पाया जा रहा है। इस विटामिन की प्राप्ति का सबसे अधिक सुगम उपाय शरीर को सूर्य का प्रकाश देना है। विटामिन-D की आयुर्वैज्ञानिक औषधियों में रुपया खर्च होता है जब कि सूर्य का प्रकाश मुफ्त में मिलता है। अस्थिमृदुता का रोग पहले तो सामान्यतया गर्भकाल में हड्डियों में पीड़ा के रूप में दिखाई देता है, जबकि गर्भाशय में बढ़ते हुए गर्भ की आवश्यकताओं के लिए कैल्शियम की मांगें बढ़ जाती हैं। जब बच्चा पैदा हो जाता है तो यह रोग कुछ समय के लिए दब सकता है, परन्तु अनुवर्ती गर्भ कालों में इसकी आवृत्ति और भी अधिक उग्र रूप धारण कर लेती है। अंततः भाग्यहीन घटना ग्रस्त स्त्री की अस्थियाँ इतनी झुक जाती है कि उसे सीधे खड़े होना असम्भव हो जाता है। श्रेणी विरूपण सामान्य बाल-प्रसव को असम्भव बना देता है। गर्भावस्था में विटामिन-D की अच्छी परिपूर्ति माता को लाभ पहुंचाती है और गर्भ स्थित बच्चे के यथेष्ट विकास में सहायता करती है। एक बच्चे की दैनिक विटामिन-D आवश्यकतायें 200 से लेकर 400 अन्तर्राष्ट्रीय मात्रक तक बताई जाती है। वयस्कों के लिए ये आवश्यकताएं इससे कम हो सकती है, परन्तु यह कमी निश्चयात्मक रूप से ज्ञात नहीं है। इस विटामिन का एक ग्राम चार करोड़ अंतर्राष्ट्रीय मात्रकों के बराबर होता है, और इससे यह प्रत्यक्ष है कि यह विटामिन कितनी अल्प मात्रा में आवश्यक है।

विटामिन-A की भांति, विटामिन D का भी अतिमात्र प्रयोग विषालुता के लक्षण उत्पन्न कर सकता है जिनमें चिड़चिड़ापन, मतली वमन और कोष्ठ-बद्धता सम्मिलित है। परन्तु विटामिन-D के साथ, सुरक्षा सीमा विटामिन A की अपेक्षा बहुत कम जान पड़ती है, और बहुत समय तक प्रतिदिन 1000 अन्तर्राष्ट्रीय मात्रक जितनी अल्प मात्रा के सेवन कराने से भी बच्चों में विषालुता की स्थितियाँ पायी गयी है।

### अन्य विटामिन

विटामिन-E तथा विटामिन-K जैसे अन्य विटामिनों की विशिष्ट आवश्यकताएं मानव समाज के लिए प्रमाणित नहीं हो पाई हैं। विटामिन-E में ऑक्सीकरणरोधी गुण होते हैं और यह समझा जाता है कि पाचन-क्षेत्र में

कैरोटिन और विटामिन-A के ऑक्सीकरण-निरोध मे यह अपनी भूमिका निभाता है और शरीरगत भोजनो के आक्सीकरण की घटा-बढी को भी सम-अवस्था मे रखता है। विटामिन-E खाद्यान्नों मे व्यापक रूप से बटा हुआ होता है, विशेषकर के अनाज के बीजांकुर से निर्मित तेलो में और वनस्पति-तेलो मे।

विटामिन-K रुधिर-स्कंदन और रुधिरास्रावरोध मे आवश्यक होता है। यह विटामिन नव-जात शिशुओ की रक्त-स्रावी अवस्था के उपचार मे विशिष्ट रूप से उपयोगी पाया गया है। हरे पत्तो वाली तरकारियां इस विटामिन की सशक्त स्रोत है।

इन विटामिनो के अतिरिक्त, बहुत से अन्य घटक भी होते हैं जिनमें विटामिन-सक्रियता उपस्थित मानी जाती है। ये घटक, व्यावहारिक पोषण-विषय के लिए अधिक महत्त्व के नही है, और इसलिए इनका उल्लेख इस स्थान पर नही किया गया है।

## खनिज-लवण

मानव-शरीर में बहु-सख्यक खनिज पदार्थ विद्यमान होते हैं। हड्डियां और दांत मुख्यत कैल्शियम, मैग्नीशियम और फॉसफोरस से बनते हैं, और लोह रुधिर का एक महत्त्वपूर्ण घटक होता है। हार्मोन थायरॉक्सिन के यथेष्ट निर्माण के लिए आयोडीन आवश्यक है और जिंक मोलिब्डेनम तथा मैंगनीज जैसे खनिज या तो कुछ एन्जाइमो के घटक होते हैं या उनके सक्रिय कारक होते हैं। सोडियम तथा पोटैशियम वे महत्त्वपूर्ण तत्त्व हैं जो क्रमश कोशिका-वाह्य तथा अतः कोशिकी द्रवो मे उपस्थित होते हैं। क्लोराइड कार्बोनेट तथा बाइ-कार्बोनेट आयनो के साथ-साथ ये तत्त्व (सोडियम और पोटैशियम) शरीर मे जल सतुलन तथा अम्ल क्षार साम्यावस्था को कायम रखते हैं। औसतन एक मनुष्य दिन भर मे 20 से लेकर 30 ग्राम तक खनिज लवण मल-मूत्र द्वारा निकाल देता है। इन खनिज लवणो मे अधिकतर क्लोराइड, सोडियम के सल्फेट और फास्फेट, पोटैशियम, मैग्नीशियम तथा कैल्शियम होता है और यह निर्गम खाद्यपदार्थों के अन्तर्ग्रहण द्वारा पूरा होना आवश्यक है। शरीर के विकास की अवस्था मे, इन तत्त्वो मे से अनेक की अतिरिक्त मात्राएं देने का पूर्वोपाय करना भी अत्यन्त आवश्यक है, ताकि ऊतको की यथेष्ट वृद्धि मे बाधा न पड़ने पाए।

### कैल्शियम

हड्डियां और दांत मुख्यत कैल्शियम लवणो से बनते हैं और इसलिए मुदृढ़ हड्डियो और दातो के बनने मे कैल्शियम की खास आवश्यकता पड़ती है। कैल्शियम के और भी दूसरे अनेक कार्य हैं। कैल्शियम के बिना हृदय का सकुचन सही नहीं होगा, अगो को गति देने के लिए पेशियां सही तरीके से सकुचित नही

होगी और रक्त आतच न बन सकेगा। अत विभिन्न जीवनीय क्रियाओ के लिए कैल्शियम एक अनिवार्य तत्व है।

कैल्शियम दूध (मलाई उतारा हुआ या मक्खन निकाला हुआ भी शामिल है), पनीर तथा हरे पत्तो वाली तरकारियो मे प्रचुरता से पाया जाता है। पत्तीदार सब्जियो मे, चौलाई, मेथी तथा सैजन की पत्तिया विशेष रूप से कैल्शियम-पूर्ण होती हैं और कन्द-मूल वाली तरकारियो मे टैपियोका इसका एक अच्छा साधन है। सारे अनाजो मे इस तत्व का थोडा सा अश रहता है तथा मोटा अनाज जैसे रागी कैल्शियम का विशेष रूप से भरपूर साधन है। चावल मे कैल्शियम बहुत कम होता है, और इसलिए चावल खाने वालो के आहार मे कैल्शियम की अपूर्णता का दोष पाया जाता है।

वयस्का की अपेक्षा बच्चो को सापेक्षतया अधिक कैल्शियम तथा अन्य खनिज पदार्थ चाहिए क्याकि उनकी बढती हुई हड्डियो को इनकी अधिक आवश्यकता होती है। गर्भवती स्त्रियो तथा दूध पिलाने वाली माताओ को भी कैल्शियम की अधिक मात्रा मे जरूरत होती है। तीन महीने की आयु वाले एक स्वस्थ दूध पीने वाले बच्चे की हड्डिया मे प्रचुर मात्रा मे कैल्शियम होता है। यह समस्त कैल्शियम मा के रक्त तथा दूध से खीचा गया है। यदि इस कालावधि मे माता का आहार कैल्शियम हीन रहा हो तो उसकी हड्डियो मे स्थित कैल्शियम नि शेष हो जाएगा तथा उसका स्वास्थ्य और कदाचित् बच्चे का भी खराब हो जायेगा। चूँकि गर्भकाल मे और स्तन्यकाल मे कैल्शियम का अत्याधिक निष्कासन होता है, इसलिए इन अवस्थाओ मे इस खनिज की यथेष्ट पूर्ति आवश्यक है। अत, इस समय मे, अधिक मात्रा मे दूध पीना और हरी पत्ते वाली तरकारियाँ खाना सुझाया गया है।

*मात्रात्मक दृष्टि से एक मनुष्य की कैल्शियम की आवश्यकताएँ निश्चित* रूप से ज्ञात नहीं है क्योकि कोई ऐसे चिह्न या लक्षण नही होते जिनका कारण प्रत्यक्ष रूप से कैल्शियम की अपूर्णता कही जा सके। इसके अलावा, ऐसा लगता है कि मनुष्य मे एक ऐसी सामर्थ्य होती है जिससे, कैल्शियम हीन मात्रा मे लेने पर भी, वह अपने को ऐसा ढाल सकता है कि उसका हानिकर असर दिखाई ही न पडे। इसलिए कैल्शियम की मात्रात्मक सिफारिशें केवल अजमाइशी ही समझी जायें।

*विभिन्न स्तरो पर कैल्शियम का अन्तर्ग्रहण करके यह देखा गया है* कि मानव-शरीर ने उसमे से कितना कैल्शियम अवधारण किया है। इस प्रकार उपलब्ध सूचना के आधार पर यह सुझाव मिलता है कि एक वयस्क की कैल्शियम की दैनिक खपत लगभग 0 4 से 0 6 ग्राम तक होनी चाहिए। परन्तु, *वर्धनशील बच्चो और गर्भवती तथा दूध पिलाने वाली स्त्रियों के विषय मे,* भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसधान परिषद् के पोषण विशेषज्ञ वर्ग ने यह सुझाव दिया

है कि इनकी दैनिक खुराक 1.00 ग्राम होनी चाहिए। इसका कारण यह है कि इन परिस्थितियों मे कैल्शियम की अधिक आवश्यता पडती है। और भी एक कारण है कि हमारे खाद्यान्न-आधारित आहारो मे स्थित कैल्शियम का कुछ भाग अनुपलब्ध हो जाता है क्योकि उनमे एक तत्त्व फाइटिन पाया जाता है जो कैल्शियम के अवशोषण मे हस्तक्षेप कर देता है। उसी तरह, कुछ पत्ते वाली सब्जियों और खली के टुकडों (जैसे तिल की खली) मे विद्यमान कैल्शियम का कुछ अश हमे उपलब्ध नही हो सकता क्योकि यह आसेलिक अम्ल के साथ सबद्ध होता है।

कुछ कैल्शियम-पूर्ण भोजन ऑक्सेलेट-पूर्ण भी होते हैं। ये ऑक्सेलेट कैल्शियम के साथ सयुक्त होकर *अविलेय कैल्शियम ऑक्सेलेट बना देते हैं* और इस प्रकार कैल्शियम को शरीर के लिए अनुपलब्ध कर देते हैं। भाग्यवश, ऑक्सेलेट-पूर्ण भोज्यपदार्थों की सख्या कम ही है। तिल, पालक और चौलाई ऑक्सेलेट की पूर्णता के लिए विख्यात हैं। चाय और काफी मे भी ऑक्सेलेट होते हैं परन्तु इनमे विद्यमान ऑक्सेलेट केवल अल्प मात्रा मे ही होते हैं। कैल्शियम हाइड्रॉक्साइड या बुझे हुए चूने से लगा हुआ पान चबाना, जो प्रथा सारे भारत में भली-भाति प्रचलित है (विशेष करके गरीब वर्गों मे), कैल्शियम के अन्तर्ग्रहण को बढावा देता है। इस विधि से अन्तर्ग्रहण किया हुआ कैल्शियम मानव शरीर द्वारा उपयोग मे लाया जाता है इसलिए भारत मे गर्भवती तथा धात्रीकर्म करने वाली स्त्रियों द्वारा दिन में अनेक बार पान चबाने का रिवाज कुछ वैज्ञानिक पुष्टीकरण रखता है।

## फॉस्फोरस

कैल्शियम के बाद दूसरे नम्बर पर महत्त्व फॉस्फोरस का है। शरीर मे कैल्शियम के उपयोग तथा फॉस्फोरस के उपयोग मे गाढा सम्बन्ध है, क्योकि कैल्शियम का अधिकतम भाग शरीर में या तो हड्डियो मे या दातो मे, कैल्शियम फॉस्फेट के रूप मे निक्षिप्त हो जाता है। कार्बोहाइड्रेटा तथा वसाओ के स्वाङ्गीकरण मे भी फॉस्फोरस आवश्यक भूमिका अदा करता है।

खाद्यान्न, दालें, गिरीदार काष्ठ-फल तथा तिलहन फॉस्फोरस से भरपूर होते हैं। परन्तु खाद्यान्नो, दालो और काष्ठफलो मे विद्यमान फॉस्फोरस का बहुत सा अश फाइटिन के रूप मे होता है जो मानव शरीर को उपलब्ध नही हो सकता। इसके अलावा, फाइटिन फॉस्फोरस आहारीय कैल्शियम तथा लोह के अवशोषण मे बाधा डालता है।

बहुधा यह कहा जाता है कि लगभग एक ग्राम या कुछ अधिक फॉस्फोरस प्रतिदिन के आहार मे होना चाहिए। तो भी भारतीय भाजनो मे फॉस्फोरस की अपूर्णता की दशा बहुत कम पायी जाती है, क्योकि जनसमूह के आहार

अधिकतर खाद्यान्नो पर आधारित होते है और खाद्यान्नो मे फॉस्फोरस रहता ही है।

लोह

बढने की उम्र वाले बालक तथा वयस्क दोनो के सन्तुलित भोजन मे लोह पर्याप्त मात्रा में होना चाहिए, ताकि शरीर की लोह आवश्यकताए पूरी होती रह और भोजन की लोह मात्रा में प्रादेशिक तथा ऋतु-विषयक घटा-बढी की गु जा-यश पूरी होती रहे। भिन्न-भिन्न भोजनो से लोह की शरीर की उपलब्धि मे अत्यधिक विभेद मालूम पडता है। इसके अतिरिक्त यदि आहार मे फाइटिन फॉस्फोरस विपुल मात्रा मे उपस्थित हो तो भोजनो मे विद्यमान लोह का कुछ अश शरीर के लिए अनुपलब्ध बन सकता है, क्योकि फाइटिन फॉस्फोरस लोह के साथ मिलकर एक अपरिपाच्य यौगिक बन जाता है। भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसन्धान परिषद् के पोषण-विशेषज्ञ-वर्ग ने भोजन स्थित लोह की उपलब्धि तथा उपयाग से सम्बद्ध विभिन्न दशाओ पर विचार करके सिफारिश की कि एक वयस्क के सन्तुलित आहार में 20 से लेकर 30 मिलीग्राम तक लोह होना चाहिए।

जिन खाद्य पदार्थो मे लोह अधिक मात्रा मे होता है वे हरी पत्तेवाली तरकारिया हैं और आहार मे इस प्रकार के भोजन का लगभग 50 ग्राम, बहुत अश तक, लोह की आवश्यक्ताए पूरी कर देता है। खाद्यान्नो मे, मोटे अनाज विशेष रूप से बाजारा और रागी लोह के अच्छे साधन हैं। दूध, जो अनेक पोषक तत्वो से भरपूर होता है, लोह का एक घटिया साधन है।

अरक्तता (एक रोग जिसमे रुधिर का होमोग्लोबिन अश कम हो जाता है) के कुछ रूप ऐसे हैं जिनके उपचार मे लोह-लवणा का औषध-प्रयोग, लोह-युक्त आहारो के उपभोग की अपेक्षा, अधिक प्रभावी होता है। परन्तु अरक्तता के निरोध के लिए लोह युक्त आहार लाभकारी होगे। इस सम्बन्ध मे यह बताना जरूरी है कि गर्भवती स्त्रिया अरक्तता के रोग से विशेषतया पीडित रहा करती हैं।

अन्य-तत्त्व

कैल्शियम, फॉस्फोरस और लोह के अतिरिक्त अन्य भी बहुत से तत्त्व मनुष्य के सामान्य कल्याण के लिए जरूरी होते हैं। वस्तुत, इनमे से अनेक केवल सूक्ष्म मात्रा मे ही आवश्यक होते हैं, यद्यपि अधिकाश तत्त्वो की निश्चित आवश्यक्ताए स्पष्ट रूप से मालूम नहीं हुई हैं। कदाचित्, एक साधारण मिश्रित आहार ही अधिकतम सूक्ष्म-मात्रिक-तत्त्वो की पूर्ति आवश्यकतानुसार कर सकता है। यहां पर इस सम्बन्ध मे यह बात महत्त्व की है कि खाद्य पदार्थों के अलावा पीने का पानी भी कुछ आवश्यक तत्त्वो की पूर्ति करता है, जैसे-आयोडीन और

फ्लोरीन एवं सम्भवत कुछ अन्य तत्वो की भी। सूक्ष्म-मात्रिक-तत्त्वों के बारे मे किसी आहार की पर्याप्तता अथवा अपर्याप्तता का निर्णय करना कठिन होता है, परन्तु शायद यह कल्पना युक्ति-युक्त होगी कि यदि कैल्शियम, फॉस्फोरस और लोह जैसे मुख्य तत्त्वो की आवश्यकताए किसी आहार द्वारा पूरी हो जाती हैं तो उस आहार को बहुत से अन्य तत्त्वो के बारे मे भी पर्याप्त ही मानना चाहिए।

यद्यपि ऊतको के अनेक तत्त्वो के विद्यमान होने की जानकारी है, परन्तु मनुष्य के पोषण मे उनका क्या महत्त्व है यह उनमे से अनेको के बारे मे स्पष्टतया ज्ञात नही है। उनमें से कुछ तत्त्वो के बारे में जिनकी अच्छी जानकारी हो सकी है, सारांश सक्षेपत नीचे दिया गया है।

## सोडियम तथा पोटैशियम

कोशिकाओ के बाहर और भीतर जो तरल द्रव्य होता है उसके महत्वपूर्ण घटक सोडियम और पोटैशियम हैं। शरीर स्थित तरल द्रव्यो मे इन दो तत्त्वो का समुचित सादृश कोशिकाओं को सही शकल मे रखने के लिए जरूरी होता है।

पसीने मे सोडियम-क्लोराइड प्रचुर मात्रा मे होता है। पसीने के द्वारा तथा मूत्र निष्कासित सोडियम क्लोराइड की कमी को पूरा करने के लिए सोडियम और क्लोराइड का एक आसानीसे मिलने वाला साधन, अर्थात् साधारण नमक, आहार मे सम्मिलित किया जाता है। जब अत्यधिक पसीना निकले (जैसे ग्रीष्मकाल मे या बॉयलरा (भट्टियो) के पास, या खानो मे, काम करते समय) तो लवणो की इस कमी को पूरा करने के लिए यह उपयोगी होगा कि थोडा सा अतिरिक्त नमक पीने के जल मे मिलाकर या भोजन के साथ ले लिया जाय।

यद्यपि साधारण नमक के अन्तर्ग्रहण मे कुछ प्रादेशिक विभिन्नताए है, फिर भी हम कह सकते हैं कि एक वयस्क सामान्यता लगभग 10 से 15 ग्राम तक सोडियम क्लोराइड, आहार मे मिले हुए नमक के जरिये से, खा जाता है। मिलाए हुए नमक की मात्रा स्वय इतनी होती है कि खाद्य पदार्थो मे स्वाभाविक रूप से विद्यमान सोडियम तथा क्लोराइड की मात्राए, सामान्य स्थित मे, कुछ महत्त्व ही नही रखती। परन्तु कुछ बीमारिया ऐसी हैं, यथा रक्तदाब जिनमे कम सोडियम वाले आहार निर्देशित किए जाते हैं।

पोटैशियम की सामान्य आवश्यकताए ज्ञात नही हैं, परन्तु अधिकतम वानस्पतिक भोजनो मे यह तत्त्व समुचित मात्रा मे होता है। भोजनो मे बहुधा सोडियम की अपेक्षा पोटैशियम अधिकतर मात्रा मे पाया जाता है।

## मैग्नीशियम

मैग्नीशियम थोडे-थोडे अशो मे सारे ऊतको मे विद्यमान होता है। कैल्शियम के साथ-साथ यह हड्डियो का सारभाग बनाता है, तथा शरीर की कुछ

जैविक प्रतिक्रियाओ के लिए थोडी मात्राओ मे इसकी आवश्यकता पडती है।

मैग्नीशियम क्लोरोफिल का एक आवश्यक घटक है। क्लोरोफिल वानस्पतिक खाद्यों मे हरित वर्णक के रूप मे पाया जाता है।



## तावा

मानवीय पोषण मे तांबे की भूमिका ज्ञात नही है, परन्तु ऐसा लगता है कि शरीर मे लोह के यथेष्ट उपयोग के साथ इसका सम्बन्ध जुडा हुआ है।

## जस्त

यद्यपि यह बहुत समय से ज्ञात है कि जस्त कुछ एन्जाइमो का एक अभिन्न अग होता है, पर मनुष्य के पोषण मे इसकी भूमिका थोडे समय से ही मालूम हुई है। परीक्षणात्मक प्राणियो पर किए गए अनुसन्धानो ने दिखाया है कि जस्त की अपूर्णता अपूर्ण विकास का कारण होती है और नर प्राणियो मे अण्डकोषीय व्यपजनन उत्पन्न करती है। वामनता और जननग्रन्थि अल्पक्रियता, लैंगिक लक्षण का अनुपयुक्त विकास के कुछ उदाहरण जो ईजिप्ट और ईरान मे 12 मे 20 वर्ष तक के बालको मे मिलते हैं, जस्त की अपूर्णता ही के परिणाम बताए जाते हैं। न तो इस खनिज लवण की सही जरूरत एक पुरुष के लिए ज्ञात है और न ठीक-ठीक मालूम है कि खाद्यो मे जस्त का कितना अश होता है।

## आयोडीन

आयोडीन नामक तत्त्व काफी अध्ययन का विषय रह चुका है, क्योकि गलगण्ड नामक रोग ससार के अनेक भागो मे फैला हुआ है जिसमे, आयोडीन की अपूर्णता के कारण, गले की अवटु-ग्रन्थि में शोथ के लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। आयोडीन की दैनिक आवश्यकता लगभग 100 से 150 बताई गई है, परन्तु समुद्री मछली को छोडकर अधिकतम खाद्य पदार्थों मे आयोडीन की कमी होती है। ऐसा लगता है कि शरीर के लिए आयोडीन मुख्यत पीने के पानी से मिल जाती है, और इसलिए, पीने के पानी मे आयोडीन की कमी 'आयोडीन अपूर्णता' का मुख्य कारण बन जाती है। भारत मे गलगण्ड रोग की उत्पत्ति मुख्यत: हिमालय की तराई वाले प्रदेशो तक ही सीमित है। इन प्रदेशों मे मनुष्यों द्वारा अधिक मात्रा मे आयोडीन लेने के जो कदम उठाये गये हैं उनमे खाने के नमक को आयोडीन द्वारा प्रबल बनाना सम्मिलित है। आयोडीन-अन्तर्विष्ट लवण जो खाने के नमक के आयोडीनीकरण के काम मे आते हैं, सामान्यत, पोटैशियम आयोडाइड और पोटैशियम आयोडेट हैं। तथापि भारतीय परिस्थितियों में खाने के नमक

के आयोडीनीकरण के लिए पोटैशियम आयोडेट सर्वाधिक उपयुक्त पाया गया है।

फ्लोरीन

आन्ध्रप्रदेश और पंजाब के कुछ भागो मे पीने के पानी में फ्लोरीन की मात्रा कुछ ऊची होती है (2 या 3 भाग प्रति दस लाख), ऐसे पानी का लगातार प्रयोग दाँतो और हड्डियो पर असर डालने वाले एक फ्लोरोसिस नामक रोग को पैदा कर देता है। हालांकि फ्लोरीन का अधिक मात्रा मे लेना इस तरह के प्रभाव उत्पन्न करता है, फिर भी कुछ मात्रा मे तो फ्लोरीन का उपयोग दन्त-रक्षण रोग के निरोध के लिए आवश्यक है। यद्यपि प्राय कहा जाता है कि पानी मेफ्लोरीन की 1—1.5 p p m मात्रा आदर्श रूप है, फिर भी पंजाब के कई हिस्सो मे 1 p p m (एक भाग प्रति दस लाख) जल मे फ्लोरीन के सांद्रण से भी ककाल-फ्लोरोसिस होता देखा जाता है। इसके अतिरिक्त, चूंकि भारत जैसे उष्ण देशो मे पानी अधिक मात्रा मे पिया जाता है, इसलिए पाश्चात्य देशो के लिए निर्धारित सुरक्षा-सीमा से इन देशों के लिए कुछ निम्न सुरक्षा-सीमा होनी चाहिए। भारतीय परिस्थियो मे, आदर्श फ्लोरीन सांद्रण लगभग 0·8 p p m जल मे ठीक होगा। दन्त-क्षरण कदाचित् कुछ अंश मे चासनी वाली मिठाइयो तथा चाकलेट के अतिमात्र प्रयोग से उत्पन्न होता है। ये मिठाइया और चाकलेट उन जीवाणुओ की उत्पत्ति को बढ़ा सकती हैं, जो मुख्य स्वास्थ्य को बिगाड देते हैं और दन्त क्षय पैदा कर देते हैं। प्रत्येक भोजन के बाद कुल्ला करने की आदत, जैसा कि भारतीय समाज मे व्यापक रूप से प्रचलित है, बच्चो मे प्रोत्साहित करनी चाहिए। यह आदत, बहुत हद तक, दन्त क्षरण रोग के निवारण मे लाभदायक सिद्ध होगी।

खाद्य-पदार्थों मे अम्ल-क्षार सन्तुलन

खाद्य पदार्थों के मूत्र पर प्रभाव के आधार पर खाद्य-द्रव्यो का वर्गीकरण दो भागो में किया जाता है–अम्ल-उत्पादक द्रव्य तथा क्षार-उत्पादक द्रव्य। खाद्य-द्रव्यो मे विद्यमान कैल्शियम, सोडियम, मैग्नीशियम, तथा पोटैशियम क्षारीय प्रभाव प्रदान करते है, जबकि गन्धक, फॉस्फोरस और क्लोरीन अम्लीय प्रभाव रखते हैं। खाद्य पदार्थों से किस वर्ग के घटकों की उपस्थिति प्रधान है, इस आधार पर उनका वर्गीकरण अम्ल उत्पादक और क्षार-उत्पादक मे किया जाता है। मांस, मछली, अण्डा तथा अधिकतम खाद्यान्न अम्ल-उत्पादक होते है जबकि दूध और रागी (जिनमे कैल्शियम अधिक होता है) तथा तरकारिया और फल क्षार-उत्पादक हैं। परन्तु आलूबुखारा, बेर, अलूचा, इत्यादि जैसे कुछ फल अम्लीय होते हैं क्योंकि उनमे विशिष्ट कार्बनिक अम्ल मौजूद होते हैं, और उनका अधिकांश, उप-

चयापचयन हुए बिना ही, मल द्वार बाहर निकल जाता है। किसी भोज्यपदार्थ का वास्तविक अम्लीय अथवा क्षारीय प्रभाव ऊपर बताए हुए खनिज-लवण-घटकों के परिकलन द्वारा ज्ञात किया जा सकता है। भिन्न-भिन्न खाद्यपदार्थों के वास्तविक प्रभाव को जानने के लिए उपलब्ध आकडे इस पुस्तक में दिये गए है, क्योकि रोग की अवस्थाओं मे आहार निर्धारित करते समय इस प्रकार की सूचना उपयोगी सिद्ध हो सकती है।

## पोषक तत्त्वों की मात्रात्मक आवश्यकताएं

पूर्ववर्ती पृष्ठों पर खाद्य द्रव्यों में उपस्थित भिन्न भिन्न पोषक तत्त्वों का हवाला दिया गया है। खास-खास पोषक तत्त्वों की कमी से होने वाले दुष्परिणामों के निवारणार्थ और ओजस्वी तथा स्वस्थ जीवन बिताने के लिए यह जानना आवश्यक है कि भिन्न भिन्न पोषक तत्त्वों की मात्रात्मक आवश्यकताएं क्या क्या हैं। स्पष्ट रूप से ये आवश्यकताएं आयु, लिंग तथा कार्य के प्रकार जैसे घटकों के साथ साथ बदलती रहेगी। आहारीय मात्राओं की एक अनुसूची बनानी होगी जो अधिकांश व्यक्तियों की न्यूनतम पौष्टिक आवश्यकताओं का बता सके और साथ ही साथ यह भी प्रदर्शित कर सके कि विशिष्ट खाद्यद्रव्यों में स कुछ पोषक तत्त्वों की शरीरक्रियात्मक अनुपलब्धता के लिए कितनी कितनी छूट उचित होगी। इस प्रकार की अनुसूची जन समूह को अपना आहार निश्चित करने के लिए ऐसे खाद्यद्रव्य छांटने में सहायता पहुंचायेगी जो निर्दिष्ट मात्राओं में पोषक-तत्त्वों की पूर्ति करेंगे। इसके अतिरिक्त राष्ट्रीय स्तर पर इस प्रकार के मात्रात्मक आंकड़े सरकारों को अपनी खाद्य उत्पादन नीतियों की योजना बनाने में उपयोगी सिद्ध होंगे। इस प्रकार ये सरकारें खाद्य पदार्थों से सम्बन्धित राष्ट्रीय सम्भरण की पर्याप्तता या अपर्याप्तता का अन्दाजा लगा सकेंगी और जहां पर सुधार की आवश्यकता होगी उसे कर सकेंगी।

भारतीय अनुसन्धान निधि संघ जिसे अब भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसंधान परिषद कहते हैं, की पोषण सलाहकार समिति ने सन 1944 में सबसे पहले संस्तुत आहारीय मात्राओं की एक अनुसूची बनाई थी। महायुद्ध के अन्त में, बदली हुई परिस्थितियों को देखते हुए और इस विषय में भारत में स्वयं किए गए अनुसन्धानों के परिणामस्वरूप बढ़ी हुई जानकारी को ध्यान में रखते हुए इस समिति ने नवम्बर 1958 में यह निश्चय किया कि कैलोरी और प्रोटीन के विषय में पिछली सिफारिशों में संशोधन किया जाय। मार्च 1968 में फिर से संशोधन किया गया। आहारीय मात्राओं की नवीनतम सिफारिशें तालिका स० 2 में दी गयी हैं।

### तालिका स० 2 पर टिप्पणियां

1 वयस्कों के लिए प्रस्तावित आहारीय मात्राएं एक ऐसे निर्देशित पुरुष के लिए हैं जिसका भार 55 किलोग्राम हो और एक ऐसी निर्देशित स्त्री के लिए जिसका भार 45 किलोग्राम हो। शारीरिक भार के आधार पर कैलोरी तथा प्रोटीन और B कम्पलैक्स विटामिनों की मात्राएं बढ़ायी घटायी जानी चाहिए।

2 भारतीय आयुर्विज्ञान अनुसंधान परिषद् के पोषण विशेषज्ञ वर्ग द्वारा सुझाई गई प्रोटीन की मात्रा एक वयस्क के लिए एक किलोग्राम शरीर भार पर

'एक ग्राम प्रतिदिन के हिसाब से है। यह कल्पना की जाती है कि आहारीय प्रोटीन वानस्पतिक खाद्य-पदार्थों के मिश्रण से प्राप्त होगी।

जन्तुजन्य प्रोटीन वानस्पतिक प्रोटीनों से जैविक मान में उच्चकोटि के होते हैं। लेकिन वानस्पतिक प्राटीनों का जैविक-मान खाद्य-पदार्थों के यथावत् समिश्रण द्वारा समुन्नत किया जा सकता है। इसी कारण से यहाँ इस बात पर बल नहीं दिया गया कि सम्पूर्ण प्रोटीन का कुछ अनुपात जान्तव आहारों से ही लिया जाय। परन्तु शिशुओं और बालकों के लिए तथा गर्भिणी और मातृ कर्म करने वाली स्त्रियों के लिए यह वांछनीय है कि उनके सम्पूर्ण प्रोटीन का कुछ अंश (लगभग 25%) दूध, अण्डा, मछली जैसे जान्तव भोजनों द्वारा पूरा किया जाय।

3. चिकनाइयों की आवश्यकताए तालिका मे नही दी गई है। इस विषय की विवेचना मूलपाठ मे की गई है। ऐसी चिकनाइया का अन्तर्ग्रहण अनावश्यक जान पडता है जो आहार स्थित कैलोरियो के 15 प्रतिशत से अधिक कैलोरी देती हो। परन्तु लगभग 15 ग्राम वनस्पति-तेल आहार मे आवश्यक वसीय अम्लो की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए आवश्यक है।

4. कार्बोहाइड्रेटो के आकडे भी तालिका मे नही दिए गए है परन्तु आहार स्थित कैलोरियों का 70% कार्बोहाइड्रेटो से प्राप्त किया जा सकता है।

5. किसी आहार के अधिकतम सघटक प्राय फॉस्फोरस-पूर्ण होते है। इसी कारण इस तत्त्व की मात्राए सूची मे नही दी गई हैं।

6. पोषण के लिए मैग्नीशियम, ताबा, आयोडीन, इत्यादि खनिज भी आवश्यक हैं, परन्तु इनकी जरूरत केवल थोडी मात्राओं मे होती है। सामान्यत. यदि आहार सुसतुलित है, तथा अन्य पौष्टिक तत्त्वों के हिसाब से पर्याप्त है, तो इन सूक्ष्म-मात्रिक-तत्त्वों की आवश्यकताए पूरी हुई मान लेनी चाहिए।

7. विटामिन-A के लिए आहार-मात्राए दोनो रैटीनॉल (पूर्वनिर्मित विटामिन-A) तथा बीटा-कैरोटीन के माध्यम से दी गई हैं। विटामिन-A की यथेष्ट मात्राए इनमे से किसी की या दोनो की मदद से प्राप्त की जा सकती हैं। यद्यपि परिभाषा के अनुसार एक मिलीग्राम बीटा-कैरोटीन 0.5 मिलीग्राम रैटीनॉल (1000 अन्तर्राष्ट्रीय मात्रा I U.) स भी अधिक क बराबर होता है, तो भी कुछ अध्ययनों से यह ज्ञात होता है कि समस्त प्रायोगिक प्रयोजनों मे इसे रैटीनॉल के 0.25 मिलीग्राम के बराबर समझना चाहिए। इसका कारण यह है कि विटामिन-A के साधन के रूप मे कैरोटीन का उपयोग पूर्ण रूप से नही हो पाता। किसी आहार के सपूर्ण विटामिन-A का मान रैटीनॉल के रूप मे निम्न प्रकार से निकाला जा सकता है।

रैटीनॉल ($\mu_g$) के रूप मे सपूर्ण विटामिन A का मान= रैटीनॉल ($\mu_g$) $\frac{+\text{बीटा कैरोटीन}(\mu_g)}{4}$

8 विटामिन D की ग्रावश्यकताग्रो का कुछ भाग, निश्चय ही त्वचा पर सूर्य क प्रकाश के प्रभाव से प्राप्त हा जाता है। परन्तु विटामिन D की मागो की प्राप्ति के लिए धूप पर ही सवथा निर्भर रहना उचित न होगा, विशेषकर वच्चो के विषय म।

9 थॉयमिन राइबोफ्लेबिन तथा निकोटिनिक ग्रम्ल की ग्रावश्यकताग्रा का सम्बन्ध कैलोरी ग्रन्तर्ग्रहण से है ग्रौर प्रति एक हजार कैलोरिया पर सस्तुत मात्राए इस प्रकार है थायमिन 0 5 मि ग्रा राइबोफ्लेबिन 0 55 मि ग्रा, ग्रौर निकोटिनिक ग्रम्ल 6 6 मि ग्रा। निकोटिनिक एसिड की मात्राग्रा मे भोज्य ट्रिप्टोफेन भी शामिल हाता है ग्रौर ट्रिप्टाफेन के 60 मि ग्रा निकोटिनिक एसिड के 1 मि ग्रा के बराबर हाते हैं।

तालिका सं० 2

भारतीयों के लिए पोषक-तत्वों की दैनिक मात्राएँ

( 1968 मे पोषण विशेषज्ञ वर्ग द्वारा सस्तुत )

| वर्ग | विवरण | कैलोरी | प्रोटीन (ग्राम) | कैल्शियम (ग्राम) | लौह (मि. ग्रा.) | विटामिन-A रेटिनॉल | विटामिन-A बीटा-कैरोटीन | थायमिन (मि ग्रा.) | राइबोफ्लेविन (मि ग्रा) | निकोटिनिक अम्ल (मि. ग्रा) | एस्कोर्बिक अम्ल (मि. ग्रा) | फोलिक अम्ल | विटामिन-$B_{12}$ ($\mu g$) | विटामिन-D (I.U) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | | 8 | 9 | 10 | 11 | 12 | 13 | 14 |
| पुरुष | स्थानबद्ध कार्य | 2400 | | 0 4 | | | | 1.2 | 1 3 | 16 | | | | |
| | साधारण कार्य | 2800 | 55 | से | 20 | 750 | 3000 | 1 4 | 1.5 | 19 | 50 | 100 | 1 | |
| | भारी कार्य | 3900 | | 0.5 | | | | 2.0 | 2.2 | 26 | | | | |
| स्त्री | स्थानबद्ध कार्य | 1900 | | 0.4 | | | | 1 0 | 1.0 | 13 | | | | |
| | साधारण कार्य | 2200 | 45 | से | 30 | 750 | 3000 | 1.1 | 1.2 | 15 | 50 | 100 | 1 | |
| | भारी कार्य | 3000 | | 0.5 | | | | 1.5 | 1.7 | 20 | | | | |
| | गर्भावस्था (उत्तरार्ध) | +300 | +10 | 1.0 | 40 | 750 | 3000 | +0.2 | +0.2 | +2 | 50 | 150—300 | 1.5 | |
| | स्तन्य काल (एक वर्ष तक) | +700 | +20 | | 30 | 1150 | 4600 | +0.4 | +0.4 | +5 | 80 | 150 | | |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 | 11 | 12 | 13 | 14 | 16 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ु | 0-6 मास तक | 120/kg | 2 3 1 8k/g | 0 5 से 0 6 | 1 0 mg /kg | 400 | — | | | | 30 | 25 | 0 2 | 200 |
| | 7-12 मास तक | 100/kg | 1 8 1 5/kg | | | 300 | 1200 | | | | | | | |
| क | 1 वर्ष, 2 वर्ष, 3 वर्ष | 1200 | 17 | 0 4 से 0 5 | 15 20 | 250 | 1000 | 0 6 | 0 7 | 8 | 30 से 50 | 50 से 100 | 0 5 से 1 0 | |
| | 4 से 6 वर्ष | 1500 | 18 | | | 300 | 1200 | 0 8 | 0 8 | 10 | | | | |
| | 7 से 9 वर्ष | 1800 | 20 | | | 400 | 1600 | 0 9 | 1 0 | 12 | | | | |
| | 10 से 12 वर्ष | 2100 | 22 | | | 600 | 2400 | 1 0 | 1 2 | 14 | | | | |
| | | | 33 | | | | | | | | | | | |
| र | 13 से 15 वर्ष लडके | 2500 | 41 | 0 6 से 0 7 | 25 | 750 | 3000 | 1 3 | 1 4 | 17 | | | | |
| | लडकियाँ | 2200 | 55 | | 35 | | | 1 1 | 1 2 | 14 | | | | |
| | 16 से 18 वर्ष लडके | 3000 | 50 | 0 5 से 0 6 | 25 | 570 | 3000 | 1 5 | 1 7 | 21 | | | | |
| | लडकियाँ | 2200 | 60 | | 35 | | | 1 1 | 1 2 | 14 | | | | |
| | | | 50 | | | | | | | | | | | |

## सन्तुलित आहार

पूर्ववर्ती पृष्ठों मे, मानवीय पोषण के लिए, विभिन्न पोषकतत्त्वों के महत्त्व पर विचार किया गया है। अब हम उन आहार-योजनाओं पर विचार करेंगे जो इन आवश्यक पोषक-तत्त्वों को हमे अभीष्ट मात्राओं में तथा यथेष्ट अनुपातों मे दे सकेंगी। 'सतुलित आहार' वह है जिसमे भिन्न-भिन्न प्रकार के खाद्य ऐसी मात्राओं और अनुपातों मे हों जिनसे कैलोरी, खनिज, विटामिन तथा अन्य पोषक द्रव्यों की मांगें यथेष्ट रूप से पूरी हो सकें और जिसमे अल्पकालिक दुर्बलता की तुलना करने के लिए कुछ अतिरिक्त पोषक-तत्त्वों का थोडा सा प्रावधान भी किया गया हो। ऐसे भोजनों को जो सामान्यतया भारतीय आहारों के अग होते हैं ध्यान मे रखते हुए हमने भारतीय जनता के विभिन्न वर्गों के लिए, सतुलित आहार प्रस्तावित किए हैं। इन आहारों का संगठन 3, 4, 5 और 6 नम्बर की तालिकाओं मे दिया गया है।

तालिका सं० 3

वयस्क पुरुष के लिए संतुलित आहार

| | स्थानबद्ध कार्य | | हल्का कार्य | | कठिन कार्य | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शाकाहारी (ग्राम) | मासाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मासाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) |
| खाद्यान्न | 400 | 400 | 475 | 475 | 650 | 650 |
| दालें | 70 | 55 | 80 | 65 | 80 | 65 |
| हरे पत्तेवाली सब्जिया | 100 | 100 | 125 | 125 | 125 | 125 |
| अन्य सब्जिया | 75 | 75 | 75 | 75 | 100 | 100 |
| कद और मूल | 75 | 75 | 100 | 100 | 100 | 100 |
| फल | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 |
| दूध | 200 | 100 | 200 | 100 | 200 | 100 |
| वसा तथा तेल | 35 | 40 | 40 | 40 | 50 | 50 |
| मास और मछली | — | 30 | — | 30 | — | 30 |
| अण्डे | — | 30 | — | 30 | — | 30 |
| शर्करा तथा गुड | 30 | 30 | 40 | 40 | 55 | 55 |
| मूगफली | — | — | — | — | 50 | 50* |

*मूगफली के स्थान मे 30 ग्राम वसा तथा तेल सम्मिलित किए जा सकते हैं।

तालिका संख्या 4

वयस्क स्त्री के लिए सन्तुलित आहार

| | स्थानबद्ध कार्य | | हल्का कार्य | | कठिन कार्य | | अतिरिक्त मात्राएं | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | गर्भकालीन (ग्राम) | स्तन्यकालीन (ग्राम) |
| अनाज | 300 | 300 | 350 | 475 | 475 | 475 | 50 | 100 |
| दालें | 60 | 45 | 70 | 55 | 70 | 55 | — | 10 |
| हरे पत्ते वाली सब्जियां | 125 | 125 | 125 | 125 | 125 | 125 | 25 | 25 |
| अन्य सब्जियां | 75 | 75 | 75 | 75 | 100 | 100 | — | — |
| कंद तथा मूल | 50 | 50 | 75 | 75 | 100 | 100 | — | — |
| फल | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 | — | — |
| दूध | 200 | 100 | 200 | 100 | 200 | 100 | 125 | 125 |
| वसा तथा तेल | 30 | 35 | 35 | 40 | 40 | 45 | — | 15 |
| शक्कर और गुड़ | 30 | 30 | 30 | 30 | 40 | 40 | 10 | 20 |
| मांस तथा मछली | — | 30 | — | 30 | — | 30 | — | — |
| अण्डे | — | 30 | — | 30 | — | 30 | — | — |
| मूंगफली | — | — | — | — | *40 | 40 | — | — |

* मूंगफली के स्थान में अतिरिक्त 25 ग्राम वसा तथा तेल सम्मिलित किए जा सकते हैं।

तालिका स० 5

## बालकों के लिए संतुलित आहार

| | स्कूल न जाने वाले बालक | | | | स्कूल जाने वाले बालक | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | 1–3 वर्ष | | 4–6 वर्ष | | 7—9 वर्ष | | 10—12 वर्ष | |
| | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मांसाहारी (ग्राम) |
| खाद्यान्न | 150 | 150 | 200 | 200 | 250 | 250 | 320 | 320 |
| दालें | 50 | 40 | 60 | 50 | 70 | 60 | 70 | 60 |
| हरे पत्तेवाली सब्जियां | 50 | 50 | 75 | 75 | 75 | 75 | 100 | 100 |
| अन्य सब्जियां, कंद तथा मूल | 30 | 30 | 50 | 50 | 50 | 50 | 75 | 75 |
| फल | 50 | 50 | 50 | 50 | 50 | 50 | 50 | 50 |
| दूध | 300 | 200 | 250 | 200 | 250 | 200 | 250 | 200 |
| वसाएं तथा तेल | 20 | 20 | 25 | 25 | 30 | 30 | 35 | 35 |
| मांस और मछली, अण्डे | — | 30 | — | 30 | — | 30 | — | 30 |
| गुड़ और शर्करा | 30 | 30 | 40 | 40 | 50 | 50 | 50 | 50 |

तालिका स॰ 6

## किशोरावस्था के लड़कों तथा लड़कियो के लिए संतुलित आहार

| | लड़के | | | | लड़कियाँ | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 13 से 15 वर्ष | | 16 से 18 वर्ष | | 13 से 18 वर्ष | |
| | मासाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मासाहारी (ग्राम) | शाकाहारी (ग्राम) | मासाहारी (ग्राम) |
| खाद्यान्न | 430 | 430 | 450 | 450 | 350 | 350 |
| दालें | 70 | 50 | 70 | 50 | 70 | 50 |
| हरे पत्तेवाली सब्जिया | 100 | 100 | 100 | 100 | 150 | 150 |
| अन्य सब्जियां | 75 | 75 | 75 | 75 | 75 | 75 |
| कद तथा मूल | 75 | 75 | 100 | 100 | 75 | 75 |
| फल | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 | 30 |
| दूध | 250 | 150 | 250 | 150 | 250 | 150 |
| वसाएं और तेल | 35 | 40 | 45 | 50 | 35 | 40 |
| मांस और मछली | | 30 | | 30 | | 30 |
| अण्डे | | 30 | | 30 | | 30 |
| शर्करा और गुड | 30 | 30 | 40 | 40 | . | 30 |
| मूगफली | | | 50* | 50* | 30 | 30 |

* मूगफली के स्थान मे वसा तथा तेलो की अतिरिक्त 30 ग्राम मात्रा आहार मे सम्मिलित की जा सकती है।

तालिकाओं में प्रदर्शित आहार संघटन सारे ही आवश्यक पोषणिक तत्त्वों की पूर्ति करते हैं और अधिकांश उपभोक्ताओं को स्वस्थ हालत में रखते हैं। तो फिर, इस अवस्था में यह विचार करना प्रसंगानुकूल होगा कि उपरोक्त आहारों में प्रस्तावित खाद्य-पदार्थों का प्रत्येक वर्ग किस प्रकार से विभिन्न पोषक-तत्त्वों की दैनिक आवश्यकताएं पूरी करता है।

खाद्यान्न

चावल, गेहूं और मोटे अनाज (ज्वार, बाजरा, रागी इत्यादि) भारत के मुख्य खाद्यान्न हैं। ये कैलोरी-प्राप्ति के सस्ते से सस्ते साधन हैं। भारत के अधिकांश जन समूह का आहार द्वारा ये 70 से 80% तक कैलोरी प्रदान करते हैं। आहार में खाद्यान्नों की ही प्रधानता होने के कारण ये खाद्यान्न भारतीय सामान्य आहार के पौष्टिक तत्त्वों के महत्त्वपूर्ण साधन हैं। अधिकतम खाद्यान्नों में 6 से 12% तक प्रोटीन होते हैं और आम तौर पर, ये खाद्यान्न-प्रोटीन आंशिक रूप में आवश्यक एमीनो-एसिड लायसीन-हीन होते हैं, जिससे प्रोटीन गुण सीमित रह जाता है। परन्तु, चावल का प्रोटीन अन्य खाद्यान्न-प्रोटीनों की अपेक्षा, लायसीन की दृष्टि से अधिक अच्छा होता है और इसी कारण चावल का प्रोटीन बढ़िया किस्म का होता है।

अनाजों में बहुधा खनिज पदार्थों की कमी होती है और चावल में तो खास तौर से दो महत्त्वपूर्ण खनिज कैल्शियम और लोह बहुत ही कम होते हैं। परन्तु, रागी में ये खनिज बहुतायत में पाये जाते हैं—विशेष रूप से कैल्शियम और आहार में इस मोटे अनाज का पर्याप्त मात्रा में समावेश आहार की कुछ खनिज अपूर्तियों को पूरा करने में बहुत अंश तक सहायता पहुंचाता है। बाजरा भी लोह का एक उत्तम साधन है।

समूचे अनाज के दाने 'B-विटामिन' के उत्तम स्रोत हैं, विशेषकर थॉयमिन और निकोटिनिक एसिड के। चूंकि ये विटामिन अनाज के दाने के बाहरी भूसी वाले पर्त्त में होते हैं इसलिए इनसे तैयार की गई वस्तुओं का विटामिन-मान इस बात पर निर्भर है कि इन अनाजों के बाहरी पर्त्त किस हद तक अलग किए गए हैं। खास तौर से कच्चे चावल के विषय में तो जितनी ही अधिक कुटाई और सफाई होगी उतना ही अधिक उसके विटामिन भाग का ह्रास होता जायेगा। यही कारण है कि बहुत अधिक साफ किए हुए चावल में विटामिन बहुत ही कम होता है। इसके विपरीत सेला चावल (अर्थात् आधे उबाले हुए) में थॉयमिन की विशिष्ट मात्रा बनी रहती है, क्योंकि आधे उबालने की क्रिया में धान को या तो भाप द्वारा या पानी में उबालने से उसका विटामिन दाने के अन्दर वाले हिस्सों में स्रावित हो जाता है। इस प्रकार कुटाई और सफाई के पश्चात् भी चावल दाने का 'विटामिन' विशिष्ट मात्रा में सुरक्षित बना रहता है।

पीले रंग की मकई को छोड कर, जिसमे कुछ अंशों में कैरोटीन होता है, खाद्यान्न, सामान्यतया विटामिन-A सक्रियता और विटामिन-C से रहित होते है।

## दालें

दालें (अथवा फलीवाले धान्यों) में प्रोटीन अधिक होते है। जिन आहारो मे मास का भोजन केवल थोडी ही मात्रा में हो, वहा दालें ही प्रोटीन का एक महत्त्वपूर्ण साधन होती हैं। परन्तु, दालों के प्रोटीन सापेक्षतया घटिया जैविक मान के होते हैं क्योंकि उनमे आवश्यक एमिनो-एसिड,मिथियोनिन की अपूर्णता होती है। लाल चना मे तो ट्रिप्टोफेन की भी कमी होती है। तो भी, दाल-प्रोटीनो में लाईसीन प्रचुर मात्रा मे होता है और इसलिए वे खाद्यान्न-आहारो के लिए एक अच्छे पूरक द्रव्य का काम करते हैं। अनाजो की लाईसीन-न्यूनता दालो की लाईसीन से पूरी कर दी जाती है और इस प्रकार दाल रोटी वाले आहारो का समग्र जैविकीय मान बेहतर किस्म का होता है।

दैनिक आहार मे दालें जिस मात्रा मे खाई जाती हैं उस मात्रा मे उनमे अधिक खनिज पदार्थ प्राप्त नही होते। दालें पदार्थों का एक बढिया साधन नही मानी जा सकती तथापि वे B विटामिनो का एक उत्तम स्रोत हैं विशेष रूप से थॉयमिन और फालिक-एसिड का सुखाई हुई दालो मे विटामिन-C किन्ही सार्थक मात्राओ मे विद्यमान नही होता, किन्तु जब उनका अंकुरीकरण कर लिया जाता है, तो विटामिन-C सार्थक मात्राओ मे बढ जाता है। अत अंकुरीकृत दालें, विशेषतया अंकुरित मूग और चना इस विटामिन का उत्तम साधन बन जाती है।

## काष्ठफल तथा तिलहन

दालो की भाति, गिरीदार काष्ठफल और तिलहन भी प्रोटीन के उत्तम साधन हैं और इसके अतिरिक्त उनमे वसा भी होती है। अत उनमे कैलोरी-ऊर्जा की भी प्रचुरता होती है। देश मे उत्पादित तिलहन प्राय खाने वाले तेलो के निष्कर्षण मे प्रयुक्त होते हैं और पीछे से बची हुई खली मूल बीज की अपेक्षा और भी अधिक प्रोटीन-गर्भित होती है। अभी कुछ समय पहले तक खली मानव भोजन मे प्रयुक्त नही होती थी क्योकि अभी तक तेल के निकालने की रीतियाँ इतनी अच्छी नही थी कि स्वास्थ्यप्रद खली उत्पन्न कर सकें। इसके अतिरिक्त, देसी कोल्हुओ से तेल पूर्ण रूप से नहीं निकाला जा सकता। जो तेल खली मे रह जाता है वह कालान्तर मे विकृतगन्धी हो जाता है और अनिश्चित महक देने लगता है तथा संग्रह करने की अतिरिक्त समस्याए उपस्थित कर देता है। परन्तु पिछले कुछ वर्षों से बडे-बडे कारखानो मे तेल पेलने के उन्नत तरीके प्रयोग मे लाए जाते है और इससे साफ खली पैदा होने लगी है जो अनिश्चित

महक से प्राय रहित होती है। खली का आटा अपने मूल रूप में अनेक प्रकार से मनुष्यों के खाने के प्रयोग में लाया जा सकता है और तेल निष्कर्षण के पश्चात् खली के आटे से प्रोटीन विलगना के उत्पादन के लिए भी रीतियां मौजूद हैं।

वनस्पति जात अन्य प्रोटीनों की भांति तिलहन के प्रोटीन भी जैविकीय मान में हीन स्तर के होते हैं क्योंकि उनमें एमीनो एसिड मिथियानिन की सापेक्षिक अपूर्णता होती है और मूंगफली के प्रोटीन तो विशेषरूप से मिथियानिन हीन होते हैं। परन्तु जिंजली (तिल) के प्रोटीन उक्त एमीनो एसिड के सम्बन्ध में बढ़िया होते हैं और इसी प्रकार सूरजमुखी के बीज के प्रोटीन भी होते हैं।

प्रोटीन के अतिरिक्त तिलहन B कम्प्लेक्स विटामिनों के भी बढ़िया साधन होते हैं। विशेष रूप से मूंगफली में तो थायमिन और निकोटिनिक अम्ल प्रचुर मात्रा में होता है।

संसार के विभिन्न भागों में किए गये पिछले कुछ वर्षों के अनुसंधानों से पता चलता है कि अनेक खाद्य पदार्थों का भंडारण यदि आर्द्र और अस्वास्थ्य कर दशाओं में किया जाय तो वे फफूंदी से संदूषित हो जाते हैं। इन फफूंदियों में कुछ तो जीव विष उत्पन्न करने लगती हैं जो स्वास्थ्य के लिए निश्चयात्मक रूप से हानिकारक होते हैं। खास तौर से मूंगफली के एस्पर्जिलस फ्लेवस नामक फफूंद से ग्रसन होने की संभावना रहती है। उक्त फफूंद ऐफ्लाटाक्सिन जीव विष पैदा करता है और यह जीव विष अनेक प्रयोगात्मक प्राणियों के यकृत को जिनमें बन्दर भी शामिल हैं क्षति पहुंचाता हुआ पाया गया है। केवल स्वच्छ और निरोग मूंगफली ही भोजन के रूप में लेनी चाहिए और जब तेल निष्कर्षित खली का प्रयोग करना हो तो यह अवश्य देख लेना चाहिए कि उसमें स्वीकृत सुरक्षित और अनुमेय मात्राओं से अधिक ऐफ्लाटाक्सिन का अंश तो नहीं है।

**पत्ते वाली हरी तरकारियां**

भिन्न भिन्न प्रकार की हरी पत्तियां जैसे पालक चौलाई मेथी सजन की पत्तियां पुदीना इत्यादि सारे देश में तरकारियों के रूप में उपभोग में आती हैं। उनमें अधिकतम सब्जियां कैल्शियम लौह कैरोटीन विटामिन C राइबोफ्लाविन और फालिक एसिड के बढ़िया स्रोत है। अतः ये तरकारियां सामान्य स्वास्थ्य को बनाय रखने और उसको बढ़ाने के लिए आवश्यक पौष्टिक तत्वों के सस्ते साधन हैं। हमारे देश में इन पोषक तत्वों की कमी साधारणतया सभी जगह पायी जाती है। इसलिए शाकवाटिकाओं तथा पाठशाला के बगीचों में हरी पत्ती वाली तरकारियों की खेती करने के लिए प्रोत्साहन देना चाहिए। इस प्रकार की तरकारियों के पर्याप्त मात्राओं में उपभोग की प्रेरणा भी विशेषतः गर्भवती और दूध पिलाने वाली स्त्रियों और बालकों में जागृत करनी चाहिए।

### मूल और कन्द की तरकारियां

कंद और मूल वाली तरकारियों के वर्ग में आने वाले कुछ मुख्य-मुख्य खाद्य-पदार्थ टैपियोका, आलू, शकरकन्द, गाजर, रतालू, जिमीकन्द, कचालू तथा अरबी हैं। इन सब में कार्बोहाइड्रेटों की प्रचुरता होती है और इसलिए ये मुख्यतः ऊर्जा प्रदान करते हैं। गाजर और पीले रंग वाली शकरकन्द जैसे खाद्य कैरोटीन-प्रधान भी होते हैं, और आलू जैसे खाद्यों में विटामिन-C अधिक मात्रा में पाया जाता है। टैपियोका जैसे कुछ कन्द-मूल, जिनका उपयोग केरल प्रदेश में सामान्य रूप से किया जाता है, प्रति एकड़ भूमि में इतने अधिक पैदा होते हैं कि खाद्यान्नों के अभाव काल में, इन्होंने आपात या दुर्भिक्षकालिक भोज्य पदार्थों का काम दिया है।

### अन्य तरकारियां

ये तरकारियां ऐसी हैं जो पत्ते वाली या जड़ वाली तरकारियों के वर्ग में नहीं आतीं। इस प्रकार की अनेक तरकारियां, जैसे बैंगन, भिण्डी, सेम, भिन्न-भिन्न प्रकार के कद्दू (लौकी, टिंडा, करेला, तोरई,) इत्यादि आहार में विभिन्नता तथा रुचि लाने के लिए खायी जाती हैं। इनमें से कुछ तरकारियां विटामिन तथा खनिज पदार्थों के भी अच्छे साधन हैं।

### फल

आम तौर पर, फल विटामिन-C के अच्छे स्रोत हैं, और आमला तो विशेष रूप से इस विटामिन का भण्डार है। आम और पपीता जैसे पीले रंग के फलों में विटामिन-C के अतिरिक्त कैरोटीन भी होता है। खजूर, छुहारा, किशमिश और मुनक्का जैसे सूखे फलों में लोह होता है। आम तौर से प्रयोग में आने वाले केले जैसे फल में कार्बोहाइड्रेट प्रचुर मात्रा में होता है, और इस कारण यह फल ऊर्जा भी प्रदान करता है।

यदि हरे पत्ते वाली शाक-सब्जियां पर्याप्त मात्राओं में आहार में सम्मिलित कर ली जाय तो फलों की जरूरत बहुत कम रह जाती है।

### दूध तथा दूध के उत्पाद

दूध छोटे बच्चों तथा बालकों का आदर्श भोजन है, और वयस्कों का एक उत्तम पूरक आहार है। इसमें बढ़िया किस्म के प्रोटीन होते हैं तथा अन्य पोषक तत्व भी उचित अनुपात में पाए जाते हैं। इस प्रकार दूध एक पूर्ण भोजन है। परन्तु विटामिन-C और लोह के सम्बन्ध में दूध अपूर्ण होता है। केवल कुछ मामूली अपवादों को छोड़कर विभिन्न जानवरों के दूध की पौष्टिक महत्ता,

कुल मिलाकर एक सी ही कही जा सकती है। स्त्री के दूध में अधिकतर लैक्टोस (दुग्ध शकरा) होता है और भैंस के दूध में गाय के दूध की अपेक्षा वसा अधिक होती है। गाय के दूध में स्त्री के दूध में प्रोटीन अधिक होता है। दूध के मौलिक पोषक तत्व उसके समस्त उत्पादों में अधिकतम अंश में सुरक्षित बने रहते हैं यदि हम दही के पानी को निकालकर न फेंकें। उदाहरण के लिए दही दूध का ही वह रूप है जो भारत में बहुत अधिक प्रयोग में लाया जाता है। उसमें समस्त व्यावहारिक प्रयोजनों के लिये वही पोषक गुण विद्यमान होते हैं जो दूध में पाए जाते हैं। सुखाये हुए दूध की पोषक संरचना लगभग वैसी ही होती है जैसी कि निराद्रता से धारित दूध की।

भिन्न भिन्न आयु वर्गों के व्यक्तियों के लिए दूध की आवश्यकताएं संतुलित आहारों के सुझाव के अंतर्गत दी गई हैं (तालिका 3 से 6)। ये मात्राएं निम्न अवश्य हैं किन्तु देश में प्रति व्यक्ति दूध की निम्न उपलभ्यता को देखते हुए ही ये आंकड़े व्यावहारिकता के आधार पर प्रस्तुत किये गये हैं। भावी योजनाओं में हमारा लक्ष्य इन आंकड़ों से कहीं अधिक ऊंचे आंकड़ों की प्राप्ति होना चाहिए। अधिक उन्नत देशों में और हमारे देश के कुछ क्षेत्रों में भी, दूध की प्रति व्यक्ति दैनिक खपत लगभग 600 मिलि लि है। दूध खपत के सामान्य स्तरों को ऊंचा करने के लिए नये सिरे से जोरदार प्रयत्न किए जाने चाहिए और इस समय जो दूध उपलब्ध है उसको शिशुओं, वर्धमान बच्चों, गर्भिणी और दूध पिलाने वाली स्त्रियों की आवश्यकताओं की पूर्ति में लगाया जाना चाहिए।

### शकरा तथा गुड़

स्वाद को बढ़ाने के लिए पेयों तथा अन्य खाद्य पदार्थों में मिठास लाने के लिए शकरा और गुड़ का प्रयोग करते हैं। ये मुख्यतः ऊर्जा के साधन हैं यद्यपि गुड़ में ऊर्जा के अतिरिक्त लोह भी होता है।

### वसा और तेल

आहार में काम आने वाली वसाएं मक्खन घी तथा अन्य नाना प्रकार के वनस्पति तेलों में पायी जाती हैं और कभी कभी हाइड्रोजनीकृत वनस्पति-तेलों से भी प्राप्त होती हैं। वसा चाहे किसी भी प्रकार की हो समस्त तेल और चिकनाइयां हमें ऊर्जा की एक सी ही मात्राएं देती है। हमारे आहार में वनस्पति तेल आवश्यक रूप से 15 ग्राम प्रतिदिन के हिसाब से सम्मिलित किए जाने चाहिए जिससे हमारे शरीर को आवश्यक वसा अम्लों की उचित मात्राएं प्राप्त होती रहें। वनस्पति तेल विशेषतः करडी का तेल बहुअसंतृप्त वसा अम्लों से भरपूर होते हैं।

मास खाद्य

मास भोजनों यथा मछली और मास मे उच्च जैविक-मान के प्रोटीन और B विटामिनो की प्रचुरता होती है। विशेषत विटामिन-$B_{12}$ तो केवल जन्तु-जन्य भोजनो मे ही होता है, वनस्पति-खाद्यो मे नही। मांस-खाद्यो मे, सामान्यत. विटामिन-A नही होता परन्तु यकृत् इसका अपवाद है क्योंकि यकृत मे A-विटामिन प्रचुरता से मिलता है। मछली कैल्शियम का एक उत्तम स्रोत है, विशेष करके छोटी किस्म की मछलिया जो साबुत ही खायी जाती हैं।

अण्डे

अण्डा विटामिन-C को छोड कर अन्य सब पोषक तत्वों का साधन है। अण्डे की प्रोटीन, पूर्ण प्रोटीन' मानी जाती है, और उसके उच्च जैविक मान तथा पचनीयता के कारण अण्डे की प्रोटीन पोषण कार्य मे अन्य प्रोटीनो की तुलना में प्रामाणिक प्रोटीन मानी जाती है। विभिन्न प्रकार के पक्षियो के अण्डे भी पोषण-मान मे इसी प्रकार के होते हैं। परन्तु कच्चे अण्डे के सफेद भाग मे एक प्रकार की प्रोटीन होती है जिसे एवीडीन कहते हैं और जो विटामिन बायोटिन को शरीर के लिए अग्राह्य बना देती है। बतख के अण्डे की सफेदी मे इसके अलावा एक और द्रव्य होता है जिसे ट्रिप्सिन सदमक कहते हैं, यह प्रोटीन पर ट्रिप्सिन की क्रिया को रोकता है। अडे को गर्म करने से, या उबालने से यह दोना ही तत्व एवीडीन तथा ट्रिप्सिन-सदमक नष्ट हो जाते है।

अचार, चटनी तथा मसाले

ये सहायक खाद्यपदार्थ मुख्यत व्यजनो को स्वादिष्ट बनाने मे प्रयुक्त होते हैं। मिर्च और धनिया कैरोटीन के अच्छे साधन है। हरी मिर्च, विटामिन-C और हल्दी तथा इमली लोह के अच्छे स्रोत है। चूंकि मिर्च मसाले बहुत थोडी मात्रा मे खाये जाते हैं, इसलिए वे आहार के पोषणिक मान को विशेष रूप से नही बढ़ाते हींग और लहसुन जैसे कुछ मसाला मे ऐसे सक्रिय तत्व पाये जाते हैं जो आंतों मे सडान पैदा करने वाले जीवाणुओ की वृद्धि का सदमन करते हैं।

रन्धन का खाद्य पदार्थों के पौष्टिक-मान पर प्रभाव

फलों और सलाद या चटनी में प्रयोग होने वाली कुछ पत्तीदार सब्जियों को छोड़कर प्राय सब खाद्यपदार्थ पकाने के बाद उपयोग मे लाये जाते हैं। यथार्थत, किसी भी खाद्यपदार्थ का पौष्टिक मान उसकी पकाई हुई वस्तु पर आकना चाहिए, अर्थात् उस दशा मे जिसमें हम उसका उपयोग करते हैं, न कि उसकी कच्ची हालत में। परन्तु पाकशाला-सम्बन्धी आचरण राज्य भर मे, जिले-

जिले में और यहां तक कि घर-घर में अपने-अपने ढंग के होते हैं। इसके अतिरिक्त इस विषय पर सुव्यवस्थित अनुसंधान कार्य की रिपोर्टें भी अपर्याप्त हैं। इसलिए, यहां पर केवल मोटी-मोटी बातों का उल्लेख किया जाता है। भोजन को पकाने में निम्नलिखित विधियों में से किसी एक का प्रयोग करना पड़ता है; सिक्त-विधि जिसमें खाद्यपदार्थ को उबालकर या वाष्पीकरण द्वारा पकाते है, और शुष्क-विधि जिसमे पदार्थों को तलकर भूनकर या सेककर पकाते हैं। शुष्क विधि की अपेक्षा सिक्तविधि में पदार्थों के गुण अधिक मात्रा में नष्ट हो जाते हैं। गरम करने और पकाने से खाद्यपदार्थों के पौष्टिक मान पर इतना अधिक प्रभाव नहीं पड़ता जितना कि प्रायः समझा जाता है।

मामूली पकाने से अनाजों, दालों और गोश्त स्थित वसा प्रोटीन और कार्बोहाइड्रेटों में कोई कमी नहीं आती। परन्तु तरकारियों का पानी में उबालने से प्रोटीन की हानि हो सकती है, विशेषरूप से जब पाक क्रिया में नमक का प्रयोग किया गया हो तथा पकाने वाले जल को फेंक दिया गया हो। पकाने वाले पानी को फेंकने से निक्षालन अथवा घुल कर बह जाने के कारण खनिज लवणों की बहुत बड़ी हानि हो जाती है, विशेष रूप से सोडियम पोटेशियम और कलोरीन की। इसलिए, यह उचित होगा कि या तो कम से कम पानी उबालने के लिए लिया जाय या फिर बचा हुआ पानी शोरबा या यखनी बनाने के लिए प्रयोग में लाया जाय। पकाने की सिक्त-विधि या शुष्क विधि में कन्द वाली तरकारियों के पाचक गुण बहुत कम नष्ट होते हैं क्योंकि ऐसी अधिकतम तरकारियों का बाहरी छिलका उनके पौष्टिक तत्वों का अपक्षालन से बचाता रहता है। अतः उनको छिलके समेत ही पानी में उबालना अधिक अच्छा है। इसके अतिरिक्त पकाने से बहुत समय पहले तरकारियों को काटना या छीलना उचित नहीं है। जहां तक सम्भव हो सके, उन्हें बड़े-बड़े टुकड़ों में काटना चाहिए तथा पानी में डालने से पूर्व उसे उबलता हुआ गर्म कर लेना चाहिए। उन्हें इतने कम समय तक पकाना चाहिए जितना सम्भव हो सके। पकाने वाला पानी शोरबा इत्यादि बनाने के काम में लेना चाहिए। तरकारियों को केवल वाष्प क्रिया से पकाने पर निक्षालन के कारण हानियां कम होती हैं। पकाने से पूर्व धाने-आदि *की प्रारम्भिक क्रिया में ही खनिज लवण तथा विटामिनों का कुछ न कुछ* नुकसान तो हो ही जाता है। पकाने से पहले चावल को बहुत से पानी में तीन चार बार धोना गृहिणियों के लिए एक सामान्य प्रथा है। धान से खनिज लवणों का बहुत सा अंश पानी में निकल जाता है, यहां तक कि पकाने में नष्ट हुए भाग की अपेक्षा धोने से नष्ट हुए भाग की मात्रा अधिक होती है। घटिया किस्म के चावल को अच्छी किस्म के चावल की अपेक्षा कई बार धोना पड़ता है जिससे खनिज लवणों का ह्रास हो जाता है तथा B-विटामिन भी, विशेष रूप से थॉयमिन और निकोटिनिक अम्ल 40 प्रतिशत के लगभग नष्ट हो जाते है। चावल के माड या कांजी (चावल पकाने के बाद छानन के रूप में निकाला हुआ फालतू

पानी) मे भी विटामिनो का कुछ न कुछ अश चला जाता है। इस माड मे खनिज लवणो और विटामिनो का कुछ न कुछ भाग जो चावल की वास्तविक अवस्था मे उपस्थित था, अवश्य निकल जाता है तथापि माड का पौष्टिक गुण इतना अधिक नही होता जितना कि हम लोग प्राय मान बैठे हैं। अच्छा तो यह हो कि हम चावल को तभी धोए जब आवश्यक समझा जाय, और कम से कम पानी में धोए। इसके अलावा चावल को पानी की इतनी मात्रा मे पकाए कि वह ठीक पूरी पड जाय और सारा पानी चावल सोख ले जिससे मांड निकालना न पडे।

पकाने से खनिज लवणों की अपेक्षा विटामिनों की अधिक हानि होती है, विशेष करके उन विटामिनों की जो जल मे घुलनशील वर्ग के होते है। खाद्य पदार्थों को पानी मे पकाने से A-विटामिन या कैरोटीन पर कोई प्रभाव नही पडता। परन्तु उथले वर्तन मे तलने से या आग पर भूनने से इस विटामिन को भारी क्षति पहुच सकती है। चिप्स इत्यादि तैयार करने मे, जब तरकारियो के टुकडे तुरन्त गर्म, गहरे तेल मे थोडे समय मे ही तल लिए जाते हैं, तो विटामिन-A की हानि कदाचित इतनी अधिक नहीं होती।

पकाने से थॉयमिन की क्षति कुछ तो पकने के दौरान और कुछ पकाने के पानी मे इस विटामिन के घुल जाने से हो सकती है। यदि अधिक मात्रा मे पानी प्रयोग में लाया जाय और पकाने वाला पानी बाद में फेंक दिया जाय तो 50 प्रतिशत तक इस विटामिन की हानि हो सकती है। इसके अतिरिक्त, यदि खाने का सोडा मिला दिया जाय, जैसा कि दालो को आसानी से पकाने के लिए अथवा दाल के रंग को सुरक्षित रखने के लिए किया जाता है, तो थॉयमिन का अधिकतम भाग नष्ट हो जाता है।

इसके विपरीत, यदि इमली जैसा कोई द्रव्य जिसमे अम्लता अधिक हो, मिला दिया जाय, तो वह विटामिनो पर परिरक्षक का काम करता है। विशेष रूप से, विटामिन C जो जल विलेय होता है और आसानी से ऑक्सीकृत हो जाता हैं, उबलते हुए पानी मे निक्षालन से नष्ट हो जाता है। यह विटामिन पकाने तथा खाने के मध्यकाल म भी नष्ट होता रहता है। पत्ते वाली तरकारियों को ढकने से बन्द पात्र म जिसम कम मे कम हवा लग सके, और कम से कम पानी में पकाना अधिक अच्छा होगा। पकाई हुई वस्तु को जितनी ही जल्दी खा लिया जाय उतना ही अच्छा होता है। बहुत से घरो म पकाने के तुरन्त बाद मे भोज्य पदार्थ शायद ही खाया जाता हो इसलिए विटामिन-C का साधन रूप कोई कच्चा फल या कच्ची तरकारी (सलाद) आहार में सम्मिलित कर लेनी चाहिए। दूध विटामिन-C का एक घटिया साधन है और इस विटामिन का एक बडा अंश उबालने से नष्ट हो जाता है। प्रचलित रीतियो के अनुसार अण्डे को पकाने मे उसके पौष्टिक गुण पर कम असर होता है।

अभी हाल में जानवरो पर किए गए परीक्षणों से पता चला है कि यदि

वसा या तेल को बार-बार तलने के काम मे लाया जाए तो वह वसा या तेल थोडा विषैला हो जाता है।

भोजन पकाने के कई लाभदायक परिणाम होते हैं। इससे कई खाद्य पदार्थों मे सुन्दरता आ जाती है, उनमे नए-नए स्वाद आने लगते हैं, वे स्वादिष्ट बनकर भूख की भावना को जागृत कर देते है। खाद्यपदार्थों मे उपस्थित कई हानिकारक बीमारी पैदा करने वाले जीवाणु पकाने से नष्ट हो जाते हैं और भोजन आसानी से पच जाता है। उदाहरण के लिए, अनाज के दानो मे उपस्थित स्टार्च एक मजबूत सेलुलोस भित्ति से घिरा होता है। मुह मे चबाने से इस भित्ति को विदीर्ण करना सभव नही और पाचक रस स्टार्च तक नही पहुच सकते। जब दाने पकाये जाते हैं, तो गर्मी स्टार्च को फुला देती है और कोशिका भित्ति फट जाती है। इस प्रकार स्टार्च तथा अन्य पोषक तत्व जो अनाज के दानो मे विद्यमान थे वे पचाने वाले एन्जाइमो के सपर्क मे आसानी से आ जाते हैं। पकाने से मास अधिक मुलायम हो जाता है और चबाने योग्य बन जाता है। B-वर्ग का एक विटामिन 'बायोटिन' अण्डे की जर्दी मे अच्छी मात्रा मे होता है, परन्तु अण्डे के श्वेत भाग मे एक अन्य द्रव्य 'एवीडिन' नामक होता है जो बायोटिन' को निष्क्रिय बनाने मे समर्थ होता है। जब अण्डा पकाया जाता है, तो 'एवीडिन' पूर्ण रूप से नष्ट हो जाता है, जिससे 'बायोटिन' शरीर के लिए प्राप्य बन जाता है। इसी तरह से कुछ दालो और फली-दानो—यथा सोयाबीन और काला चना—और बतख के अण्डो मे कुछ द्रव्य होते हैं जो इन खाद्य पदार्थों मे उपस्थित प्रोटीन का आँतो मे स्थित एन्जाइम ट्रिप्सिन द्वारा हजम करने मे बाधा डालते है। पकाने के दौरान ये ट्रिप्सिन सदमक नष्ट हो जाते हैं और इस प्रकार पकाने की क्रिया इन खाद्यो की प्रोटीन का सुपाच्य बना देती है। कई खाद्य पदार्थों मे प्रोटीन का जैविक मान पकाने की भांति मामूली गर्म करने से ही उन्नत हो जाता है।

परन्तु, खाद्य पदार्थों को बहुत ज्यादा गर्म करने से उनके प्रोटीनो के पौष्टिक-मान पर विपरीत प्रभाव पडता है, क्योकि प्रोटीन स्थित कुछ ऐमिनो-एसिड शरीर के लिए अप्राप्य बन जाते है। इसके अतिरिक्त कुछ शर्कराएं—यथा ग्लूकोस और लैक्टोस—कुछ ऐमिनो-ऐसिडो के साथ (विशेषतया लॉयसीन के साथ) सम्मिश्र अथवा सकर बना लेती है, और पाचन-क्षेत्र मे इन सम्मिश्रो अथवा सकरो पर प्रोटीन-विभाजक एन्जाइमो का असर हो नही होता। इसलिए बहुत अधिक अश तक अथवा ज्यादा देर तक खाद्यो को गर्म करना वर्जित है, खास तौर से, जब गुड जैसे द्रव्य उनके बनाने मे प्रयोग किए गए हो। दीर्घकाल तक सचित किए गए खाद्य पदार्थों पर एक तरह का भूरापन दिखने मे आता है। इसका कारण भी ऐमिनो-एसिडो और कार्बोहाइड्रेटो का सम्मिश्र बनना ही है। दूध-पाउडर को तो खास तौर पर अनार्द्र स्थानो मे रखना चाहिए, क्योकि उसमे भूरापन आ जाने की सभावना होती है जिससे प्रोटीन के पौष्टिक गुणो की हानि हो सकती है।

तरकारियों के काटने में लोहे के चाकू का प्रयोग और तलने में लोहे के तवे या कडाहों का इस्तेमाल आहार के लोहांश मे वृद्धि करता पाया गया है, यद्यपि यह ज्ञात नहीं हुआ है कि किस सीमा तक यह लोहा शरीर-क्रियात्मक दृष्टि से प्राप्य होता है।

## आहार और उनका व्यावहारिक सुधार

आहार-सर्वेक्षण प्राय घर-घर मे जाकर किए जाते है, और इन सर्वेक्षणों मे भोजन की खपत, परिवार-सदस्यो की सख्या तथा उनकी आयु और लिंग, परिवार की मासिक आय इत्यादि के विषय मे सूचना एकत्रित की जाती है। इस प्रकार प्राप्त आकडों के आधार पर उस परिवार के एक वयस्क यूनिट द्वारा खपत किए गए पौष्टिक तत्वों का अनुमान लगाया जा सकता है। यदि आवश्यकता हो तो आहार मे सशोधन करने का सुझाव दिया जा सकता है। परन्तु आहारो मे सशोधन कराने के प्रयत्न सम्भवतः परिवार की आमदनी के कारण सीमित रह सकते हैं। यदि आदर्श प्राप्त न हो सके, तो जो कुछ भी आर्थिक दृष्टि से सभव हो उसी के लिए प्रयत्न करना चाहिए। हमारे देश मे सस्ते खाद्य पदार्थों के चुनने की बहुत बडी गुजाइश है जिसकी वजह से, तथा खाद्य द्रव्यो के समझदारी के साथ प्रयोग से हमे आहारीय अपूर्णताओं को दुरुस्त करने में सहायता मिलेगी।

भिन्न-भिन्न कार्यकर्ताओं ने समस्त देश मे विस्तृत सर्वेक्षण किए हैं और देश के विभिन्न क्षेत्रो के आहार-सघटन पर उपलब्ध आकडे 'डाइट एटलस आफ इडिया' नामक पुस्तक मे दिए हैं, जो राष्ट्रीय पोषण सस्था, हैदराबाद द्वारा प्रकाशित की गई है। इन आकडों से आभासित हो जायेगा कि तरह-तरह के खाद्यपदार्थों के उपभोग मे विस्तृत प्रादेशिक विभिन्नताएं होने से एक प्ररूपी भारतीय आहार की ठीक-ठीक रूप से परिभाषा करना कठिन हो गया है। तो भी, यह स्पष्ट हो जायेगा कि भारत में उपभुक्त आहार मुख्यत खाद्यान्न-आधारित है। अधिकाश जनसमूह के आहार मे, खाद्यान्न ही एक बहुत बडा भाग होते है और पोषक तत्त्वों का एकमात्र साधन न सही तो मुख्य साधन तो होते ही है, विशेष करके उन लोगों के लिए जो निम्नतर सामाजिक-आर्थिक वर्गों के होते हैं इन्ही आहारो मे सशोधन की जरूरत है। आहारो के *सशोधनार्थ तथा यथेष्ट आहार-तालिकाएं बनाने की विधियो* को स्पष्ट करने के लिए एक प्रत्यक्ष उदाहरण देना उपयुक्त होगा। तालिका स० 7 मे आहार-सर्वेक्षण से प्राप्त सूचना के आधार पर एक वयस्क का आहार तथा उस आहार के पौष्टिक तत्वों का सघटन दिया गया है।

तालिका 7

## सामान्य आहार का संघटन और उसका मोटे तौर पर पौष्टिक मान

| भोज्यपदार्थ | मात्रा (ग्राम) | पोषक-तत्त्व | मात्रा |
|---|---|---|---|
| खाद्यान्न | 540 | प्रोटीन | 57 ग्रा० |
| दालें | 12 | वसा | 24 ग्रा० |
| पत्तेवाली तरकारियां | 7 | कार्बोहाइड्रेट | 490 ग्रा० |
| कन्द, मूल | 7 | कैलोरियां | 2'00 मि० ग्रा० |
| अन्य तरकारियां | 85 | कैल्शियम | 360 मि० ग्रा० |
| दूध | 80 | लोह | 24 मि० ग्रा० |
| मांस, मछली और अंडे | 5 | विटामिन A मान | 340 मि० ग्रा० |
| स्नेह और वसाएं | 15 | थॉयमीन | 0 7 मि० ग्रा० |
| शर्करा और गुड़ | 13 | राईबोफ्लेविन | 0 6 मि० ग्रा० |
| फल | 5 | | |

इससे प्रकट होगा कि यह आहार कई प्रकार से अपर्याप्त है। यह पोषक तत्त्वों की अभीष्ट मात्रा नहीं दे सकता, और इस प्रकार यह असंतुलित है। पोषण मान का हिसाब इस अनुमान पर लगाया गया है कि खाद्यान्न अन्तर्ग्रहण कई खाद्यान्नों के मिश्रण द्वारा किया गया है। परन्तु यह सब जानते हैं कि अधिकतम परिवारों में केवल एक ही खाद्यान्न प्रयोग में आता है। इसके अतिरिक्त यद्यपि पत्ते वाली सब्जियां मामूली भोज्य आहार की सूची में दिखाए गए हैं परन्तु बहुत थोड़े से परिवार ऐसे होंगे जिनमें यह पदार्थ उपभोग में आते हों, प्रायः इनका इस्तेमाल कभी-कभी ही होता है। यदि इन तथ्यों पर हम विचार करें तो बहुत से परिवारों में, जो जनसमूह का अधिकांश भाग होते हैं उपर्युक्त आहार का पौष्टिक मान ऊपर दिखाए हुए मान से कहीं अधिक खराब होगा।

इस आहार के लगभग प्रत्येक खाद्यपदार्थ वर्ग में संशोधन की गुंजाइश है। यदि साधन हो सकें तो इनके बदले में सुसंतुलित आहारों के लिए दी हुई खाद्य पदार्थों की मात्राएं सर्वोत्तम होंगी। परन्तु दूध, फल और मांस जैसे भोज्य पदार्थ महंगे और बहुतों की पहुंच के बाहर होते हैं। इन परिस्थितियों में आहार में कोई संशोधन करते समय लागत के प्रश्न को ध्यान में रखना चाहिए। इसके अतिरिक्त देश की जनसंख्या बढ़ जाने से कुछ खाद्यपदार्थों का उत्पादन (खास कर प्रोटीन, खनिज और विटामिन देने वाले द्रव्य) उतनी गति से नहीं बढ़ा है जितनी हमारी आवश्यकताएं बढ़ी हैं। इसलिए हमें केवल ऐसे संशोधनों की

योजना प्रस्तुत करनी होगी जो निकट भविष्य में साध्य हो सके। मानव वर्गों के लिए आहारों का संशोधन मोटे तौर से इस प्रकार हो सकता है

(क) दो अनाजों या मिश्रित अनाजों के आहार की शुरुआत (प्रमुख खाद्यान्न, यथा चावल या गेहूं को आंशिक रूप में मोटे अनाज रागी या बाजरा द्वारा तब्दील करने से एक ऐसा आहार मिल जाता है जिसका पोषण-मान पहले से बढ़िया और लागत उतनी ही, बल्कि उससे भी कम, होती है)।

(ख) यथा संभव दालों का अधिक प्रयोग।

(ग) आहार में हरे पत्ते वाली सब्जियों का ज्यादा इस्तेमाल।

(घ) सस्ते मांस भोजन की शुरुआत, सप्ताह में दो से तीन बार, सामर्थ्यानुकूल।

संशोधित आहार का संघटन तालिका-8, में प्रस्तुत किया गया है। इस का पौष्टिक मान सामान्य भारतीय आहार के मान से कहीं अधिक उच्च कोटि का है और इसमें केवल थोड़ी ही अतिरिक्त लागत लगती है। इस आहार को सुझाने में विभिन्न खाद्यपदार्थों की देश में उपलब्धता आदि का व्यावहारिक ध्यान रखा गया है।

तालिका-8

## संशोधित आहार-संघटन और उसका मोटे तौर पर पौष्टिक मान

| खाद्यपदार्थ | मात्रा (ग्राम) | पोषक तत्त्व | मात्रा (ग्राम) |
|---|---|---|---|
| अनाज | 200 | प्रोटीन | 66 |
| मोटा अनाज | 200 | वसा | 50 |
| दालें | 70 | कार्बोहाइड्रेट | 430 |
| पत्तेवाली तरकारियां | 100 | कैलोरिया | 2430 |
| अन्य तरकारियां | 85 | कैल्शियम | 0 8 |
| फल | 57 | फास्फोरस | 1.4 |
| दूध | 170 | लोहा | 40 मि० ग्रा० |
| शर्करा तथा गुड़ | 57 | विटामिन-A मान | 960 μg |
| वनस्पति तेल | 28 | विटामिन-$B_1$ | 1 8 मि० ग्रा० |
| मांस, मछली और अण्डे | 28 | विटामिन-C | 200 मि० ग्रा० |

सुसंतुलित आहार अपूर्ण आहारों की अपेक्षा प्रायः अधिक महंगे होते हैं। तालिका-7, में दिखाया गया प्ररूपी सामान्य आहार मुख्यतः खाद्यान्नों द्वारा

प्रोटीन कैलोरी कुपोषण की समस्या एक से पांच वर्ष तक के आयुकाल में खास तौर से तीव्र होती है। प्रारम्भिक शैशवकाल में माता का दूध बच्चे की प्रोटीन आवश्यकताओं को पर्याप्त मात्रा में पूरा कर देता है। निर्धन भारतीय समुदायों की पोषणिक अवस्था की एक सबसे बड़ी सन्तोषप्रद विशेषता यह है कि अपनी असन्तोषजनक पोषणिक स्थिति के बावजूद माताएँ जो दूध प्रदान करती हैं वह केवल थोड़े से विटामिनों की कमी को छोड़ कर बढ़िया किस्म का होता है और पर्याप्त मात्रा में होता है। तो भी इतनी यथेष्ट मात्रा में दूध पिलाने के बावजूद छठे महीने के बाद केवल माँ के दूध पर ही बच्चों का विकास यथावत् कायम रखना असम्भव हो जाता है। इस समय के पश्चात् पूरक खाद्य पदार्थों की आवश्यकता पड़ने लगती है। बच्चों में प्रोटीन कैलोरी का दारुण कुपोषण दो रूपों में दिखाई देता है। एक रूप तो वह है जिसे क्वाशिओरकर कहते हैं। इसके लक्षण तथा पहचान वृद्धि का रुक जाना, दस्त लग जाना, बालों की विवर्णता तथा विरलापन, त्वचा-विवर्णता और उसका उतरना, चकत्ता, शरीर की सूजन (शोफ) विशेष रूप से टांगों और हाथों पैरों में, और भावहीनता है। यद्यपि इन सब लक्षणों का प्रत्येक केस में पाया जाना जरूरी नहीं है। दूसरे रूप मरास्मस (सूखा रोग) में रुद्धवृद्धि के अतिरिक्त, शरीर की मांसपेशियों का चरम अपक्षय होने लगता है।

कभी कभी सुझाव दिया जाता है कि शिशुओं और छोटे बच्चों में जो कुपोषण दिखाई पड़ता है वह आहार में प्रोटीन-हीनता के कारण होता है और उसका समाधान बच्चों के भोजन में प्रोटीन की मात्रा बढ़ा देना है। इस सन्दर्भ में बल देकर कहना पड़ता है कि छः महीने की आयु के पश्चात यह जरूरी नहीं कि कुपोषण प्रोटीन हीनता से ही हो, वरन बच्चे द्वारा उपभुक्त समग्र भोजन की मात्रा के कारण भी हो सकता है। परिणामस्वरूप आहार कैलोरीहीन भी हो सकता है और प्रोटीनहीन भी। इन अवस्थाओं में यदि केवल प्रोटीन की अपूर्णता पूरी की जाती है और कैलोरी की अपूर्णता को छोड़ दिया जाता है तो अन्तर्गृहीत प्रोटीन बहुत सीमा तक केवल ऊर्जा का साधन बन जाती है और वह वृद्धि तथा ऊतकों के निर्माण में प्रयुक्त नहीं हो पाती। देश के विभिन्न स्थानों पर हाल के वर्षों में पाठशाला न जाने वाले (1—5 वर्ष के) बच्चों के आहारों पर किए गए कुछ सर्वेक्षणों से ज्ञात हुआ है कि हीन आर्थिक दशा वाले वर्ग के प्रतिशत से अधिक बच्चों के आहार कैलोरी-हीन थे जबकि प्रोटीन हीनता केवल 30 प्रतिशत बच्चों के आहारों में पायी गई। इन तीस प्रतिशत बच्चों में भी प्रोटीन की कमी पाई जाती यदि उनको आहार काफी मात्रा में दिए जाते जो उनकी ऊर्जा आवश्यकताएँ पूरी कर सकते। इसलिए हमें अपने बच्चों में व्याप्त कुपोषण के साथ संघर्ष करने में उनके ऊर्जा मान को पूरा करने में यथेष्ट भोजनों को प्राथमिकता देना चाहिए न कि प्रोटीन के सान्द्रों तथा अन्य प्रोटीन ससाधित खाद्यों की।

## विटामिन-A की कमी

कुपोषण का दुखद प्रभाव केवल यही नहीं है कि वह मृत्यु संख्या बढ़ाता है, बल्कि वह वर्धनशील सन्तति को अशक्त भी बनाता है और स्थायी रूप से क्षति पहुँचाता है। अनेक अशक्तताजन्य प्रभावों में से, सबसे अधिक ध्वंसकारी प्रभाव दृष्टि पर पड़ता है। भारत में अन्धों की संख्या कई लाख है और इनमें से अधिकांश अवस्थाओं में अन्धता निवारण की जा सकती थी, यदि उचित समय पर यथेष्ट पारिवारिक देखभाल कर ली गई होती, क्योंकि निवारण योग्य अन्धता का सर्वसामान्य कारण आहार में विटामिन-A की अपूर्णता है।

विटामिन-A की हीनता, आवश्यक रूप से, एक बाल-समस्या है, क्योंकि तेजी से बढ़ते हुए बच्चों को इस विटामिन की आवश्यकता सबसे अधिक होती है। विटामिन-A हीनता के मन्द-रूपों में, नेत्र-श्लेष्मला (नेत्र गोलक के श्वेत भाग के ऊपर का पारदर्शी आवरण) पंकवत् मलिन दीखती है। गीली और चमकदार होने के स्थान पर वह सूखी और द्युतिहीन हो जाती है। इस अवस्था में, एक सावधान माता इस बात का पता लगा सकती है कि सूर्यास्त से कुछ पहले बच्चे को वस्तुओं के ठीक-ठीक देखने में कुछ कठिनाई महसूस होने लगती है। इसका एक विशिष्ट लक्षण यह है कि संध्या के समय बच्चा अपनी थाली में भोजन को अन्धवत् टटोलता है। इस दशा को रतौंधी कहते हैं, और इसका निदान यदि इस अवस्था में हो जाय तो उपचार आसानी से किया जा सकता है। इससे अधिक उग्र रूपों में स्वच्छ मंडल (आँख का पारदर्शी मध्य भाग) प्रभावित हो जाता है और अपनी पारदर्शिता खो बैठता है। अगली स्थिति में स्वच्छ मंडल अपरदित हो जाता है और कोमल पड़कर बाहर को उभर आता है। अन्तिम अवस्थाओं में, स्वच्छमंडल निर्दोर्ण होकर नष्ट हो जाता है और अन्दर वाला लेन्स भी नष्ट हो सकता है।

एक बार स्वच्छमंडल पर असर आ जाने के बाद अच्छे से अच्छा उपचार भी किसी काम नहीं आता और चिरस्थायी अन्धता हटाई नहीं जा सकती। यह रोग प्रायः दोनों आँखों पर असर डालता है। कुछ भाग्यशाली बच्चों में कदाचित् एक आँख पर दूसरी आँख की अपेक्षा कम असर हो सकता है और गहन चिकित्सा द्वारा कम से कम एक आँख की दृष्टि को आंशिक रूप से पुनः स्थापित किया जा सकता है।

विटामिन-A हीनता-जन्य अंधता की समस्या एक देशव्यापी समस्या है, परन्तु दक्षिणी भारत और बंगाल में विशेष रूप से देखी गई है।

यह रोग कैसे उत्पन्न होता है और किस प्रकार इसका निवारण किया जा सकता है इसका ज्ञान पहले से ही उपलब्ध है। विटामिन-A ऐसे खाद्य पदार्थों से, जैसे मक्खन, अण्डे, यकृत् इत्यादि जो सब ही महँगे होते हैं, पूर्वनिष्पन्न स्थिति में प्राप्त हो सकता है। विकल्प से, बहुत सी हरे पत्ते वाली तरकारियों

ग्रौर कुछ फलो मे कैरोटीन होता है जो शरीर मे जाकर विटामिन-A मे परिवर्तित हो जाता है। हरी सब्जी ग्रौसतन 50 ग्राम प्रतिदिन खाने से, जिसका मूल्य थोडे से पैसे ही होता है, बच्चे के लिए विटामिन-A की माग पूरी हो जाती है। इन्ही मात्राग्रो मे हरे पत्ते वाली तरकारियो का नियमपूर्वक उपयोग इस विटामिन का शरीर मे एक ऐसा भडार बना देता है जो कमी के दिनो मे पूर्ति करता रहता है।

बच्चो मे विटामिन-A की ग्रपूर्णता की समस्या का तर्कसगत ग्रभिगम तो यह है कि गर्भकाल मे ही माता को कैरोटीन ग्रौर विटामिन-A की यथेष्ट मात्राए खिलाई जाएँ। यदि गर्भिणी स्त्री लगभग 100 ग्राम प्रतिदिन के हिसाब से हरे पत्ते वाली सब्जियो का मिश्रण खाती रहे तो जन्म पर ही बच्चे के यकृत् मे विटामिन-A का पर्याप्त भडार उपस्थित होगा। लगभग छठे महीने के बाद, शिशु के ग्राहार मे ठीक प्रकार पकायी हुई हरी तरकारियां का भलगजा सम्मिलित करना चाहिये। इस विधि से बच्चे को यथा ग्रवसर पर विटामिन-A समुचित मात्रा मे प्राप्त हो सकेगा। प्रसूति तथा बाल-स्वास्थ्य केन्द्रो मे माताग्रो को प्रभावी स्वास्थ्य शिक्षा देना ग्रौर यह बताना भी ग्रावश्यक है कि विटामिन-A हीनताजन्य लक्षणो की प्रारम्भिक ग्रवस्था क्या है, ताकि वे उन्हे पहचान सकें ग्रौर उनका उपचार करवाएँ।

राष्ट्रीय पोषण सस्थान द्वारा ग्रभी हाल मे किए गए ग्रध्ययनो से ज्ञात हुग्रा है कि पाच वर्ष के बच्चो को साल मे दो बार विटामिन-A की स्थूल मुखीय-मात्राएँ देने से भी विटामिन-A की हीनता से उत्पन्न ग्रधता का निवारण सार्थक रूप से हो जाता है। विटामिन-A मे यह क्षमता होती है कि वह यकृत् मे सग्रहीत हो सकता है ग्रौर यह देखा गया कि विटामिन-A की लगभग 200 000 ग्रन्तर्राष्ट्रीय यूनिटो की केवल एक मुखीय मात्रा सुरक्षित मात्रा होती है ग्रौर लगभग छ महीने या उससे ग्रधिक समय तक के लिए पर्याप्त भडार बना सकती है। कुछ राज्य-सरकारें भी ग्रब ऐसी योजनाएँ लागू कर रही हैं जिनमे बच्चो की विटामिन A की हीनता से उत्पन्न ग्रधता का नियत्रण विटामिन A की स्थूल मात्राए खिलाकर किया जाता है।

विटामिन A की ग्रधिक खुराकें विषैल लक्षण पैदा कर सकती हैं। ग्रत इस विटामिन की स्थूल मात्राए छ मास मे एक बार से ग्रधिक नही देनी चाहिए।

वयस्को के लिए विटामिन-A की मुखीय स्थूल मात्राग्रो का सुझाव इस लिए नही दिया गया है क्योकि वयस्को मे विटामिन A हीनता की समस्या इतनी तीव्र नही होती जितनी कि बच्चो मे होती है।

## ग्ररक्तता

गर्भ-धारण करने वाली स्त्रियो मे पाए जाने वाले पोषणिक विकारो मे

अरक्तता एक सबसे अधिक महत्व का विकार है। अधिकतम अवस्थाओं में इस का कारण लोह की अपूर्णता होता है। गर्भ स्थिति स्त्रियों में अरक्तता को बढ़ा देती है, तत्पश्चात् अरक्तता गर्भावस्था के पथ को घात रूप में प्रभावित करती है। यह देखा गया है कि अरक्तता प्रत्यक्ष रूप से अथवा अप्रत्यक्ष रूप से, देश की प्रसूता-मृत्युदर का एक मुख्य कारण है। अरक्तता का निवारण ऐसे खाद्य पदार्थों जैसे कि हरी पत्ती वाली सब्जियों के दैनिक प्रयोग से किया जा सकता है। लोह-लवणों का प्रयोग भी अरक्तता की दशा को सुधारने की एक सरल, सस्ती और प्रभावी विधि है।

चूंकि गर्भिणी स्त्रियों में विशेष रूप से अरक्तता की सम्भावना अधिक होती है तथा अरक्तता गर्भावस्था में मातृक स्वास्थ्य पर प्रतिकूल प्रभाव डालती है, इसलिए इस बात का ध्यान रखना अत्यन्त आवश्यक है कि गर्भकाल में स्त्रियों को लोह की पर्याप्त मात्रा मिल रही है अथवा नहीं। राष्ट्रीय पोषण संस्था, हैदराबाद, तथा अन्य स्थानों में किए गए अनुसंधानों से सिद्ध हो गया है कि यदि गर्भकाल के कम से कम अन्तिम 100 दिनों में गर्भिणी की सही देख रेख रखी जाये तो गर्भकालीन अरक्तता सफलता से रोकी जा सकती है। अरक्तता-निरोधक कार्यवाही के रूप में, गर्भिणी स्त्रियों को लोह तथा फॉलिक एसिड-युक्त गोलियों का वितरण सरकार द्वारा चतुर्थ पंचवर्षीय योजना में गर्भकालीन अरक्तता की रोकथाम के प्रोग्राम में सम्मिलित किया गया है।

एक और प्रकार की अरक्तता महालोहितकोशिकप्रसू अरक्तता कहलाती है जो फॉलिक एसिड या विटामिन-$B_{12}$ या दोनों की हीनता के कारण पैदा होती है। यह भी हमारे देश के लोगों में फैली हुई है, तथापि यह इतनी सामान्य नहीं है जितनी लोह-हीनता जन्य अरक्तता। हरे पत्तों वाली तरकारियों और दालों का पर्याप्त मात्राओं में उपभोग फॉलिक एसिड-अपूर्णता का सुधार कर देता है। क्योंकि इन खाद्यों में फॉलिक-एसिड की प्रचुरता होती है। परन्तु, विटामिन-$B_{12}$ की अपूर्णता तो केवल जन्तुजन्य भोजनों यथा, दूध, मांस, अण्डे इत्यादि से ही सुधारी जा सकती है। राष्ट्रीय पोषण संस्था, हैदराबाद, द्वारा किए गए अन्वेषणों से पता चला है कि विटामिन-$B_{12}$ हीनताजन्य अरक्तता माँ का दूध पीने वाले बच्चों तक में पायी जाती है क्योंकि इन बच्चों की माताओं के दूध में विटामिन-$B_{12}$ की न्यूनता होती है। माताओं के आहार में विटामिनों की मात्रा बढ़ा देने से उनके दुग्ध के विटामिन अंश का सुधार किया जा सकता है।

## अन्य हीनताजन्य रोग

जिन हीनताजन्य रोगों की विवेचना ऊपर की गई है उनके अतिरिक्त अन्य B-काम्प्लेक्स विटामिनों की हीनता भी लोगों में प्राय. पायी जाती है। हालांकि रोगियों के विशिष्ट लक्षण पृथक-पृथक होते हैं, मुख तथा जिह्वा-दाह और मुखकोण-अपरदन अनेक कुपोषित बालकों में पाये जाते हैं और ये B-काम्प-

लेवस अपूर्णता (मुख्यत. राईबोफ्लेविन-अपूर्णता) के लक्षण हैं। थॉयमिन की पर्याप्त मात्रा न लेने से बेरी-बेरी नामक रोग उत्पन्न होता है, विशिष्ट रूप से यदि आहार कार्बोहाइड्रेट प्रधान हो। जैसे पहले विचार विमर्श किया जा चुका है, यह दशा बहुधा उन व्यक्तियों में देखी जाती हैं जो मशीन द्वारा परिष्कृत चावलों का अतिमात्र उपभोग करते हैं, दृष्टान्त के रूप में आन्ध्र प्रदेश के समुद्र तटवर्ती लोग।

मनुष्यों में निकोटिनिक अम्ल की हीनता पैलाग्रा रोग उत्पन्न कर देती है। इस रोग के फलस्वरूप प्रकाश-अनावृत शरीर रागों पर त्वक्शोथ हो जाता है। इसकी अन्य अभिव्यक्तियों में अतिसार, जिह्वा-दाह और कुछ मनोविकार सम्मिलित होते हैं। यद्यपि स्थानिक पैलाग्रा बहुत काल से ऐसे लोगों में देखा जाता है जो मुख्यतः मकई पर जीवन निर्वाह करते हैं, परन्तु अब यह विकार स्थानिक रूप से भारत के दक्षिणी भाग में भी देखा जाता है जहां ज्वार मुख्य खाद्य के रूप में प्रयुक्त होता है। राष्ट्रीय पोषण संस्था द्वारा किए गए अनुसंधानों ने सिद्ध किया है कि इस रोग का कारण ज्वार में उपस्थित ऐमिनो-एसिड ल्यूसिन की अधिकता होती है। परन्तु आहार में ज्वार का साधारण मात्राओं में प्रयोग निरापद होता है।

B-विटामिन प्रधान भोजनों का पर्याप्त मात्राओं में सेवन इन विटामिनों की हीनता से उत्पन्न रुग्णावस्था के निवारण का सर्वोत्तम उपाय है। समूचे खाद्यान्न और मोटे अनाज, यथा गेहूं, रागी, ज्वार इत्यादि और दालें काष्ठफल तथा तिलहन सामान्य रूप से B-विटामिनों से भरपूर होते हैं। हरी पत्तीदार तरकारियों में राईबोफ्लेविन तथा फॉलिक एसिड की प्रचुरता होती है। केवल चावल ही ऐसा खाद्यान्न है जो B-काम्प्लेक्स विटामिन सम्बन्धी विशिष्ट समस्याएँ उपस्थित करता है। इसका कारण यह है कि चावल को खाने से पहले आवश्यक रूप से छिलकारहित करना पड़ता है। यदि छिलकारहित (कच्चा) चावल आहार का मुख्य अंग हो तो इसे मशीन द्वारा और अधिक परिष्कृत नहीं करना चाहिए तथा पकाने से पहले चावल को बहुत अधिक धोना भी नहीं चाहिए। सेला चावल मशीन से परिष्कृत होने पर भी थॉयमिन से भरपूर बना रहता है और इसलिए चावल खाने वालों को चाहिए कि कच्चे-परिष्कृत चावल के स्थान पर सेला चावल का प्रयोग करें।

भारत के हिमालय की तराई वाले क्षेत्रों में गलगण्ड रोग की व्यापकता आहार में आयोडीन की अपूर्णता के कारण पहले ही बताई जा चुकी है। एक अन्य पोषणिक विकार लैथिरस-रुग्णता जिसका लाक्षणिक गुण टांगों का वर्धमान सस्तम्भी अंगघात है, बहुधा युवा पुरुषों को होता है और उन्हें स्थायी रूप से अशक्त बना देता है। यह रोग मध्यप्रदेश और बिहार के कुछ भागों में व्यापक रूप से पाया जाता है। यह अवस्था खेसरी दाल के अतिमात्र उपभोग से सम्बन्ध है। इस दाल का अल्प मात्राओं में उपभोग हानिकारक नहीं होता, परन्तु इसका

एकमात्र तथा लगातार उपभोग बीमारी को अवक्षेपित कर देता है। खेसरी दाल से पृथक्कृत एक यौगिक, जिसकी रासायनिक ढंग से जांच कर ली गई है, जब पक्षियों पर इंजेक्शन के रूप में प्रयुक्त किया गया तो विषैला निकला। ऐसा अनुमान है कि यही विषैला द्रव्य मनुष्यों में भी लैथिरस रुग्णता का कारण होता है। इस यौगिक की जल-विलेयता गुण के आधार पर इसके विषैले तत्त्व के निराकरण के लिए राष्ट्रीय पोषण संस्था हैदराबाद ने सस्ते तरीके निकाल लिए हैं। एक विधि के अनुसार दाल को गर्म पानी में दो घंटे तक भिगोने के पश्चात् पानी निकाल कर धूप में सुखा लेते हैं। दूसरी विधि के अनुसार दाल का संसाधन उसी प्रकार किया जाता है जिस प्रकार धान से सेला चावल बनाने की विधि में। विषैले तत्त्व को हटाने के लिए इन विधियों का उपयोग, तथा लोगों को इस बात की शिक्षा देना कि खेसरी दाल का अनिमात्र उपभोग हानिकारक होता है, देश के कुछ भागों में लैथिरस रुग्णता की समस्या को बहुत सीमा तक हल कर सकता है।

## गर्भवती स्त्रियों तथा दूध पिलाने वाली माताओं के मात्रात्मक आहार

*समझ लेना चाहिये कि बच्चे का कल्याण बहुत हद तक उसकी माता के* गर्भकालीन और स्तन्य-कालीन आहार पर निर्भर होता है। बच्चे का भरण-पोषण करते समय मां को सामान्य से अधिक आहार की आवश्यकता होती है और परिणामस्वरूप उसकी (माता की) प्रोटीन, विटामिन तथा खनिज लवणों की आवश्यकताएँ बढ़ जाती है। गर्भकाल के अन्तिम महीनों में और स्तन्यकाल में अभीष्ट अतिरिक्त मात्राएँ तालिका सं० 2 में दी जा चुकी हैं। प्रोटीन की अतिरिक्त मात्रा, आहार के अन्न भाग को कुछ कम करके तथा उसके स्थान पर अधिक दालें दूध, मांस, मछली या अण्डों के प्रयोग से प्राप्त की जा सकती है। इस क्रिया से खनिजों की अतिरिक्त आवश्यकता भी पूरी हो जाती है। गर्भिणी स्त्रियों और दूध पिलाने वाली माताओं के सन्तुलित आहार की पूर्ति के लिए तैयार की गई व्यंजन-सूचियां राष्ट्रीय पोषण संस्था द्वारा प्रकाशित 'माता और बच्चे के लिए पौष्टिक आहार' नामक पुस्तक में विस्तारपूर्वक वर्णित है।

## शिशुओं और बालकों का भरण-पोषण

शिशुओं के खान-पान के तरीकों तथा शिशुओं और बालकों की पौष्टिक आहार की आवश्यकताओं के विषय में भारत में पूरी छान-बीन नहीं की गई है। तो भी, F A O और W H O. की विशेषज्ञ समिति ने हाल में सिफारिश की थी कि शिशुओं और बालकों के लिए प्रोटीन तथा कैलोरी की निम्नलिखित मात्राएँ उपयुक्त होंगी (तालिका सं० 9) :

जन्म के समय एक सामान्य भारतीय बच्चे का वजन (भार) एक सामान्य योरोपीय बच्चे के भार से कुछ कम होता है। परन्तु भारतीय बच्चे की वृद्धि आरम्भ के छ महीने तक, अन्य वर्ग के बच्चे की वृद्धि के समान ही होती है। यद्यपि इस समय में भारतीय बच्चा केवल माता के दूध पर ही पोषित होता है, जबकि उसके योरोपीय प्रतिरूप को दूध के अतिरिक्त अन्य पूरक भोजन भी मिलते हैं। परन्तु आदि के छ महीना के पश्चात्, बच्चे की वृद्धि को पूर्ववत् बनाए रखने के लिए केवल माता के दूध से प्राप्त पोषक तत्त्व पर्याप्त नहीं होते, और इसी अवस्था में तो प्रोटीन तथा अन्य पोषक तत्त्वों से युक्त पूरक खाद्य द्रव्यों की आवश्यकता पड़ती है। ऐसी अवस्था में उपयुक्त देखभाल की कमी से गरीब वर्गों के भारतीय बच्चे पाश्चात्य मानकों की तुलना में प्राय छोटे और हल्के रह जाते हैं।

एक निर्धन स्त्री को यह सलाह देना कि और अधिक दूध फल, तरकारियां इत्यादि खाओ, अधिक लाभदायक न होगा, क्योंकि वह बेचारी इस प्रकार के खाद्य पदार्थों को पर्याप्त मात्राओं में साधारणतया नहीं खरीद सकती। कुछ स्थानों पर गर्भवती तथा स्तन्यदा स्त्रियों को प्रसूतिगृहों तथा बाल स्वास्थ्य केन्द्रों और शिशु सदनों में मलाई उतारे हुए दूध का पाउडर बांटा जाता है और माताओं को चाहिए कि इस सुअवसर का यथासम्भव लाभ उठाएं। और भी, जहां तक हो सके पत्तीदार तरकारियों और मौसम के फलों का अधिक मात्रा में उपयोग करने की प्रेरणा देते रहना चाहिए। इसका कोई वैज्ञानिक आधार नहीं है कि गर्भिणी तथा दूध पिलाने वाली स्त्रियों के लिए फल और तरकारियां खाना वर्जित है। इसलिए इस सम्बन्ध में प्रचलित परम्परागत अन्धविश्वासों और असत्य धारणाओं का विरोध करना चाहिए।

माता द्वारा प्रदत्त दूध की मात्रा का अनुमान 'परीक्षण-भोज्यों' द्वारा लगाया जा सकता है, जिसका अर्थ यह है कि बच्चे को दूध पिलाने के पूर्व तथा पश्चात् होशियारी से तौल लो या स्तनों से दूध एक जीवाणु शून्य बोतल में पूर्णतया निचोड़ लो और फिर माप कर लो। व्यवहार रूप में, दुग्ध संभरण की यथेष्टता की सर्वोत्तम सदर्शिका यह है कि बच्चे के भार में नियत तथा यथेष्ट वृद्धि होती रहे। 'परीक्षण-भोज्य' विधि केवल उन अवस्थाओं में आवश्यक होती है जहां बच्चे प्रति सप्ताह 4-5 औंस (120 ग्राम) औसतन भार-वृद्धि प्राप्त करने में असफल होते हैं।

## कृत्रिम आहार

यदि उपलब्ध स्तन्यदुग्ध की मात्रा पर्याप्त न हो, तो शिशु के आहार की पूर्ति उपयुक्त ढंग से तैयार किए हुए दूध द्वारा करनी चाहिए। कभी-कभी स्तन्य-दुग्ध बच्चे के लिए बिल्कुल ही उपलब्ध नहीं हो सकता। ऐसी दशा में उसे पूर्ण

रूप से बोतल से ही दूध पिलाना पडता है। गाय का दूध बच्चो के कृत्रिम भरण पोषण में सर्वाधिक प्रयुक्त होने वाला पेय है जिसका कैलोरिक-मान मानव-दुग्ध के समान होता हैं। भैंस का दूध जिसमे वसा अत्यधिक मात्रा मे होती है, इससे अधिक कैलोरियां देता है।

मानव-दुग्ध की तुलना मे गाय, बकरियों और भैंसो के दूध मे प्रोटीन की मात्रा अधिक होती है। इसलिए, जब कभी ऐसा दूध मानव-दूध के स्थान पर देना पडे तो उसमे स्वच्छ उबला हुआ जल मिला कर यथेष्ट रूप से पतला कर लेना चाहिए, जिससे उसका प्रोटीन भाग मानव दुग्ध के प्रोटीन भाग के समतुल्य हो जाय। एक और महत्त्व की बात यह है कि मानव दुग्ध मे बहुत से अन्य स्तन-पायियों के दूधो की अपेक्षा शर्करा की मात्रा अधिक होती हैं और जब अन्य दुग्धो का अनुकरण किया जाता है तब उनमे उपस्थित शर्करा का अश मानव-दुग्ध की शर्करा के अश से बहुत कुछ नीचे गिर जाता हैं। इस कमी को सुधारने के लिए, बच्चो को मानव दुग्ध के स्थान पर दिये जाने वाले अन्य दूधो मे प्रचलित रीति के अनुसार शर्करा घोल देते हैं।

यदि किसी बच्चे को जन्म के प्रथम सप्ताह मे गाय का दूध देना पडे, तो उसका तनूकरण एक भाग दूध में दो भाग जल मिला कर होगा। पानी का अनुपात क्रमश, इस प्रकार कम करते जाना चाहिये जिससे कि बच्चे के छ महीने के होने तक, वह बिना तनूकृत गाय का दूध पीने लगे। प्रतिदिन मिलायी जाने वाली शर्करा की मात्रा धीरे-धीरे बढानी चाहिए। प्रथम सप्ताह मे लगभग एक चाय के चम्मच भर (लगभग 6 ग्राम) से लेकर छ महीने पर 4 चाय चम्मच भर (लगभग 24 ग्राम) तक।

जन्म के बाद कुछ दिनो तक शिशु को दिन मे 3 या 4 बार दूध पिलाना चाहिए। इससे आगे प्रथम मास के अन्त तक बच्चे को प्रतिदिन 6 बार दूध देना चाहिए। इसके उपरात दूध पिलाने की सख्या घटा कर 5 बार देनी चाहिए और यह क्रम पहले वर्ष के पूरे समय में यथावत् रखना चाहिए।

बच्चे को जो दूध दिया जाय उसको उबालना बहुत आवश्यक है और दूध पिलाने के सारे बर्तन या तो भाप द्वारा शुद्ध किए जाए या स्वच्छ जल म उबाले जाए।

अधिकतम बच्चे पहले छ महीने तक स्तन्य दुग्ध पर पल कर बडी अच्छी प्रगति करते हैं, यदि उनकी माता को गर्भकाल और स्तन्यकाल मे अच्छा भोजन दिया गया हो। इस कालावधि में स्तन्य-दुग्ध के अतिरिक्त यदि कोई अन्य पौष्टिक पदार्थ दिया जाय तो उसके पौष्टिक मान का मूल्यांकन सक्रमण के भय तथा शिशु अपाहिका का ध्यान रखते हुए करना चाहिए। यह खतरा इस अवस्था के बच्चो मे बहुत अधिक पाया जाता है, विशेष रूप से उन परिवारो मे जहां सफाई तथा स्वास्थ्य सम्बन्धी नियमो पर ध्यान नही दिया जाता। परन्तु, यदि

काफी होशियारी से सपूरक भोजनों के किसी स्वास्थ्यकर सपाक को तैयार करने की व्यवस्था की गई हो तो निम्न बातों पर विचार करना उचित होगा।

दूसरे महीने के बाद बच्चे को किसी न किसी रूप में विटामिन-C दिया जाना चाहिए और यह मात्रा 5 मिली ग्राम विटामिन C की दैनिक खुराक से कम नहीं होनी चाहिए। सतरा या टमाटर के रस के लगभग 10 मिली लिटर (ढाई चाय के चम्मच भर) इस मात्रा की पूर्ति सामान्यतया कर देते हैं। अन्य फलों के रस भी पपीता-रस आम-रस आदि इस विटामिन के साधन के रूप में प्रयोग में लाये जा सकते हैं।

स्वस्थ माता के दूध पर अथवा बढ़िया किस्म के गाय के दूध पर पोषित बच्चे विटामिन-A की अतिरिक्त मात्राओं के न लेने पर भी बहुत अच्छी उन्नति कर सकते हैं। तो भी, प्राय सिफारिश की जाती है कि कॉड या शार्क मछली का यकृत्-तैल, लगभग पद्रहवें दिन से दो बूद प्रतिदिन के हिसाब से आरम्भ करके, बच्चों को पूरक के रूप में देना चाहिए। यह मात्रा धीरे-धीरे बढ़ाकर, दूसरे महीने के अन्त तक, एक चाय के चम्मच भर की जा सकती है। कॉड अथवा शार्क का यकृत्-तैल लाभप्रद होता है क्योंकि उसमें विटामिन-D भी होता है। भारत के कई भागों में विटामिन D की पूर्ति त्वचा पर सूर्य प्रकाश की क्रिया-विधि द्वारा हो जाती है।

कालपूर्व पैदा हुए तथा अस्वस्थ बच्चों को विभिन्न रूपों में लोह देने से लाभ हो सकता है। जो बच्चे बहुत काल तक केवल दूध पर ही पलते हैं उनमें अरक्तता उत्पन्न हो सकती है। इस अरक्तता का निवारण लोह के अनुपात से किया जा सकता है।

## दूध के विभिन्न रूप : विशिष्ट शिशु-भोज्य

आजकल बहुत से देशों में, स्तन्य तथा ताजे गो-दुग्ध के स्थान पर, नाना प्रकार के शिशु भोज्यों और परिरक्षित दुग्ध के प्रयोग की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है। भारत में तो यह प्रचलन प्राय अधिक समृद्धिशाली वर्गों तक ही सीमित है, परन्तु आजकल गरीब लोग भी, अपने बच्चों के लिए, डिब्बा-बन्द दूध लेने लगे है। खरीददार बहुधा यह समझते हैं कि वे अपने शिशुओं तथा बालकों के लिए उत्तम से उत्तम प्रकार के खाद्य खरीद रहे हैं। मुख्य बात तो यह है कि जिन्हें भोज्य पदार्थों तथा आहारों के विषय में लोगों को सिखाने का कार्य सौंपा गया हो उन्हें इन सपाकों के स्वभाव तथा गुणों का पूरा-पूरा ज्ञान होना चाहिए।

वाष्पीकृत दुग्ध यह गाय का वह दूध होता है जिसे पर्याप्त ऊंचे तापमान तथा कम दाब पर वाष्पीकृत किया जाता है ताकि उसमें उपस्थित सब जीवाणु नष्ट हो जाय। परिणामी उत्पाद एक गाढा दूध होता है, जो ताजे दूध से लगभग दो गुना सान्द्रित होता है और जिसको पानी मिलाकर फिर से दूध बना सकते हैं। वाष्पीकृत दुग्ध, जिसे कभी कभी 'फीका सघनित दुग्ध' भी कहते हैं,

एक पौष्टिक उत्पाद होता है, जिसे शिशुओं तथा वयस्कों के अन्य प्रकार के दुग्धो के स्थान पर प्रयोग किया जा सकता है। परन्तु इसमे एक असुविधा है कि डिब्बा खुल जाने के पश्चात् यह थोडी ही देर तक ठीक रहता है। विटामिन-C तो निर्माण-प्रक्रिया मे ही नष्ट हो जाता है, और जो बच्चे केवल इस प्रकार के दुग्ध पर ही पोषित हो उन्हें फल-रस के रूप मे यह विटामिन अवश्य देना चाहिए। यदि इसे बढ़िया किस्म के दूध से तैयार किया गया हो तो यह वाष्पीकृत दुग्ध, ताजे दूध की अपेक्षा अपने पौष्टिक-मान मे बेहतर होता है क्योंकि ताजा दूध प्राय. मिलावट वाला होता है।

संघनित दुग्ध (मधुरी-कृत): यह दुग्ध वाष्पीकृत दुग्ध की भाति तैयार किया जाता है, परन्तु इसे तैयार करने मे कम ताप की आवश्यकता होती है। इसमे गन्ने की चीनी या शर्करा बडी मात्रा मे मिलाई जाती है, यहाँ तक कि अन्तिम उत्पाद मे 20 प्रतिशत तक शर्करा होती है। इस प्रकार का मधुरीकृत संघनित दुग्ध शिशुओं के लिए उपयुक्त नहीं होता। इसमें शर्करा की मात्रा अधिक होने के कारण प्रोटीन, वसा और खनिजों की आनुपातिक हीनता हो जाती है। इसके अतिरिक्त शर्करा आँतो मे जलन तथा अन्य गडबडी का कारण हो सकती है।

शुष्कीकृत या पाउडर बनाया हुआ दुग्ध :—वह गाय का दूध जिसे विभिन्न प्रौद्योगिक प्रक्रियाओं द्वारा उच्च तापक्रम पर, शीघ्रता से सुखा कर पाउडर के रूप मे परिणित किया गया हो। परिणामी उत्पाद मे दूध का ठोस भाग पाउडर के रूप मे होता है। शुष्कीकृत दुग्ध मे उसके भार से आठ गुना पानी मिलाकर उसका फिर से तरल दुग्ध बना सकते हैं जो कि शिशुओं के लिए एक पौष्टिक भोज्य उत्पाद के रूप मे अधिकतर प्रयुक्त होता है। 'मानवीकृत' शुष्क दुग्ध ऐसे शुष्कीकृत दुग्ध-उत्पाद हैं जो दुग्ध पाउडर के बनाये जाते हैं। इनका संसाधन इस प्रकार करते हैं कि वे अपने संघटन मे, मानवीय दुग्ध (स्तन्य) के समतुल्य हो जाते हैं। शिशु-भोजनो के रूप मे इन उत्पादों ने व्यापक लोकप्रियता प्राप्त कर ली है, परन्तु स्मरण रहे कि ऐसे उत्पादो का शुष्कीकृत दुग्ध के अन्य रूपों की अपेक्षा कोई और विशिष्ट लाभ नहीं होता। शुष्कीकृत दुग्ध पर पोषित शिशुओं को विटामिन-C हमेशा देना चाहिए।

देश के कुछ भागों में भैंस का दूध अच्छी मात्रा मे उपलब्ध होता है। भैंस के दूध में वसा प्रचुर मात्रा में होती है, इसलिए शिशुओं को पिलाने से पूर्व इसे उपयुक्त ढग से संशोधित तथा समाधित करना पडता है। देश मे खाद्य-प्रौद्योगिकी की प्रगति द्वारा यह सब कुछ सम्भव हो गया है और भैंस के दूध से तैयार किया हुआ शिशु-खाद्य बाजार में बिकने लगा है। व्यापारिक महत्व की दृष्टि से दूध का प्रमुख भाग वसा है। इसलिए जनता के मुझेय वर्गों को सस्ते मूल्य पर दूध का पौष्टिक लाभ पहुचाने के लिए 'टोण्ड दूध' कुछ स्थानों पर बाँटा जाता है। 'टोण्ड दूध' भैंस के खालिस दूध में क्रीम निकाले हुए दूध की

पर्याप्त मात्रा मिला देने से बन जाता है, जिसमे उस मिश्रण का वसा अश गोदुग्ध के वसाश के बराबर हो जाता है।

दूध की ये सब किस्म पूर्ण या सपरेटा दूध के रूप मे होती हैं, इनके अतिरिक्त कुछ उत्पादा म क्रीम का आधा अश निकाल लिया जाता है। सपरेटा से बने हुए पदार्थ पूर्ण दूध से विनिर्मित पदार्थों की अपेक्षा काफी सस्ते होते हैं। सपरेटा दूध की कोई भी किस्म शिशुओ का एक मात्र भोजन नही बन सकती। यदि इसका प्रयोग एकमात्र भोजन के रूप म किया जायगा तो उनमे आँख की एक भयकर बीमारी 'स्वच्छपटलमृदुता' हो जाने का भय होता है। यह रोग विटामिन-A की हीनता से उत्पन्न होता है जो अन्धता का एक सामान्य कारण है। सघनित तथा मधुरीकृत सपरेटा दूध का इस प्रकार का प्रयोग विशेष रूप से हानिकारक सिद्ध होता है। तो भी वाष्पीकृत अथवा नूलित सपरेटा दुग्ध पेय-दुग्ध के रूप मे प्रयोग म लाया जा सकता है, यदि इसके साथ साथ कोई अन्य द्रव्य जिसमे विटामिन A पाया जाता हो (यथा कॉड या शाक का यकृत-तैल), भी दिया जाए। वास्तव म पाउडर से बना सपरेटा दूध उन शिशुओ के लिए सुझाया जा सकता है जिनकी माताए अत्यन्त निर्धन हो और अपने बच्चो को बहुत निम्न कोटि का सपरेटा दूध देती हो या दूध बिलकुल भी न दे सकती हो। परन्तु इसके साथ-साथ विटामिन-A देना भी आवश्यक होगा। बडे बच्चे जो मिश्रित आहार पर पल रहे हो सपरेटा दूध के प्रयोग से भारी लाभ उठा सकते हैं।

**शुष्कीकृत दुग्ध माल्टयुक्त खाद्यान्न के साथ.** इस प्रकार के खाद्य शिशु-कल्याण कार्य म कोई स्थान नही रखते यद्यपि विशेष अवस्थाओ मे चिकित्सकीय देख रेख मे इन्हे देने से कदाचित कोई लाभ हो सकता हो। परिवर्तित स्टार्च के दूध के साथ अनुपात प्राय (लगभग 50 प्रतिशत) ऊँचा होता है और यदि केवल ऐसे खाद्य ही दिये जायें तो दीर्घकालीन पौष्टिकावस्था के लिए अनुपयुक्त होते हैं। इसके अतिरिक्त पौष्टिक मान की तुलना मे ये अत्यधिक महगे होते है।

## स्तन्यमोचन

स्तन्यमोचन वह प्रक्रम है जिसमे शिशु का आहार विन्यास क्रमश स्तन्य दुग्ध तथा अन्य प्रकार के दुग्धो, जैसे द्रव भोज्यो की जगह पकाए हुए ठोस खाद्यो द्वारा विस्थापित किया जाता है। आम विश्वास के विपरीत यह प्रक्रम तीन महीने की आयु से ही आरम्भ किया जा सकता है और इस अवस्था मे आगे शिशु को खाद्यान्न-भोजन दिए जा सकते है बशर्ते कि ये भोजन नरम नरम पकाये गये हो और कुचल कर हल्के गाढे बना लिए गए हो। परन्तु स्तन्यमोचन छठे मास से ही आरम्भ होना चाहिए क्योकि इस आयु के पश्चात केवल स्तन-दुग्ध शिशु की वृद्धि के लिए पूरा नही होता। इस अवस्था मे शिशु स्टार्चयुक्त भोजन

पचाने में समर्थ हो जाता है और पौष्टिक तत्वों की बढ़ी हुई मांगों को पूरा करने के लिए शिशु के आहार में हल्के पकाए हुए खाद्यद्रव्य, यथा खाद्यान्न और दालें, समाविष्ट किए जा सकते हैं। स्तन्यमोचन प्रक्रम अन्य प्रकार से भी शिशु के लिए सहायक होता है। इससे शिशु विभिन्न स्वादों से परिचित हो जाता है, यहां तक कि, जब शिशु पूर्णतया स्तन्य मुक्त होता है उसमें नाना प्रकार के व्यजनों के उपभोग करने की क्षमता आ जाती है। अन्त में उसका आहार अपने समुदाय के लोगों की आहार सम्बन्धी आदतों और उनकी रुचियों के अनुकूल बन जाता है।

अपने देश में हो रहे विभिन्न सर्वेक्षणों से ज्ञात हुआ है कि जनता के अधिकतर निर्धन वर्गों में एक वर्ष की आयु तक के शिशु की पौष्टिक आवश्यकताओं को बहुत हद तक स्तन दुग्ध ही पूरा करता है। मौजूदा हालात में, जहां शिशुओं के लिए अन्य स्वास्थ्यकर तथा पौष्टिक भोजन परिवार की आर्थिक स्थिति के बाहर हो, वहां स्तन्यपान जितने समय तक कायम रखा जा सके। रखना चाहिए बावजूद इसके कि शिशु के आहार में खाद्यान्न भोज्य छठे मास से ही समाविष्ट कर दिए गए हों।

जिन सिद्धान्तों के आधार पर स्तन-दुग्ध के अतिरिक्त, शिशु के लिए, अन्य खाद्यों का समावेश किया जाता है वे सूक्ष्मतः इस प्रकार हैं। पहले छ महीने की अवधि तक यदि स्तन्य दुग्ध पर शिशु की बढ़वार लगातार सन्तोषप्रद बनी रहे तो किसी अन्य खाद्य की आवश्यकता नहीं है। यदि बच्चे को स्वच्छता से भोजन देना सम्भव हो सके तो मछली का यकृत्-तेल पहले महीने से और फलों का रस दूसरे महीने से दिया जा सकता है। यदि शिशु कृत्रिम भोज्यों के आधार पर पोषित हो, तो ये दोनों चीजें देना नितान्त आवश्यक है। स्तन्यदुग्ध के अतिरिक्त जो प्रथम भोजन आरम्भ किया जाय उसमें चावल, रागी आदि खाद्यान्नों की खिचड़ी अथवा उनके अवलेह जैसे अर्धठोस भोज्य होने चाहिए। जैसे ही शिशु प्रथम ठोस आहार का आदी हो जाय, तो आहार में अवश्य ही विविधता ले आनी चाहिए जिससे शिशु विभिन्न भोजनों का स्वाद उपार्जित कर सके। आहार में मुलायम तरकारियां, यथा हरा साग, पालक, गाजर, इत्यादि पकाकर कुचल कर और छलनी से छान कर सम्मिलित करनी चाहिए। मुलायम और फूली हुई इडली (या 'ढोकला' गुजरात में), जो सेला चावल और दाल का, पाच्य रूप में, एक अच्छा सम्मिश्रण होता है, दूध के साथ कुचल कर बच्चे को चम्मच से खिलाया जा सकता है। सामर्थ्य के अनुकूल सातवें आठवें महीने से अंडे के पीले भाग को किसी खाद्यान्न या दूध के साथ मिलाकर खिलाना बहुत ही अच्छा होता है। जब बच्चा बारह महीने का हो जाय तो अंडे का सफेद भाग भी दिया जाए। कुछ बच्चों में अंडे की सफेदी के प्रति 'एलर्जी' होती है जो पाचनक्रिया को बिगाड़ सकती है। उपरोक्त सुझाव इसीलिए दिया गया है।

लगभग 15 महीने की आयु के उपरान्त बच्चे को मांस तथा मछली का कीमा दिया जा सकता है। स्तन्य-मोचक खाद्यों की शुरुआत के विषय में विस्तृत विवरण पहले बताई गई 'माता तथा शिशु के पौष्टिक आहार' नामक पुस्तिका में दिए गए हैं।

एक वर्ष की आयु पर्यन्त बच्चे को खाद्यान्न दालें, तरकारियां, फल इत्यादि ठोस खाद्य मिलने चाहिए परन्तु आहार का मुख्य भाग दूध होना चाहिए। यह इसलिए जरूरी है कि बच्चे के स्वस्थ विकास के लिए प्रोटीन की आवश्यकताएँ पर्याप्त रूप से पूरी होती रहें।

**शिशु-कल्याण कार्य की व्यावहारिक कठिनाइयां** — पिछले अध्यायों में शिशुओं की भरण पोषण विधियों का रूपरेखा दी गई है। परन्तु व्यावहारिक रूप में इन विधियों को कार्यान्वित करना प्रायः अति कठिन होता है क्योंकि लागत का प्रश्न सामने आ जाता है। कल्याण केन्द्रों में जाने वाली निर्धन माताओं और उनके बच्चों की सर्वोच्च मांग प्रायः और अधिक भोजन (दूध इत्यादि) हुआ करती है और उनकी मांग पूर्ति के लिए पर्याप्त धन उपलब्ध नहीं होता। स्तन्य त्याग कराया हुआ शिशु बहुधा एक गहन समस्या उपस्थित कर देता है। जब तक उसे स्तन दूध मिलता रहा तब तक तो वह काफी अच्छी उन्नति करता रहा परन्तु स्तन्यमोचन के पश्चात यदि उसको पर्याप्त मात्रा में दूध न देकर केवल चावल की खिचड़ी पर पाला जाए तो उसके स्वास्थ्य में बड़ी भारी गिरावट अक्सर देखी जाती है।

इसलिए स्तन्यत्याग का महत्वपूर्ण पहलू यह है कि ठोस भोजनों का समावेश करते समय शिशु के स्तन्यपान को न रोका जाय।

कभी-कभी ऐसा भी होता है कि पहले छः महीने तक के लिए भी शिशु की पोषण सम्बन्धी मांगों की यथेष्ट पूर्ति स्तन्य दुग्ध से नहीं हो पाती। ऐसी अवस्थाओं में शिशु के लिए दुग्ध सम्पूरक जरूरी हो जाते हैं। यदि खालिस दूध उपलब्ध न हो सके तो शिशु को *क्रीम निकाला हुआ दूध दिया जा सकता* है। उसकी विटामिन–A की जरूरत के लिए काड या शार्क का यकृत तेल भी पर्याप्त मात्राओं में देना उपयुक्त होगा। शिशुओं में कलोरी मांगों की पूर्ति के लिए सस्ते माल्टयुक्त खाद्यान्न जैसे रागी भी प्रयोग में लाये जा सकते हैं। आंशिक रूप से या पूर्णरूप से स्तनपान छुड़ाए हुए शिशु यदि पर्याप्त मात्रा में दूध पा सकें तो कुछ हद तक कुपोषण निवारण के लिए उन्हें इस प्रकार के भोजन देने चाहिए जैसे मुलायम पकाई हुई दालों के साथ समूचे खाद्यान्नों का दलिया, तरकारियों के विभिन्न सम्पाक, कुचले हुए फल इत्यादि। कुपोषण की अधमतम अवस्थाएं प्रायः ऐसे आहार से उत्पन्न होती हैं जो पूरे तौर से मशीन परिष्कृत चावल से बना हो। शिशु कल्याण कार्यकर्ताओं को चाहिए कि वे माताओं को अपने शिशुओं के लिए सस्ती लागत के उपयुक्त खाद्यान्न तरका

